**व्याप्तेश्च । शिरःपाणिपादादिमयं शरीरमिति चेत्, शिलापुत्रकादिष्वपि तत्सम्भवात् । प्राणादिमत्त्वे सतीति चेत्, न, मृतशरीराद्यव्याप्तेः । यदा कदाचित्प्राणादिसम्बन्धमात्रं विवक्षितमिति चेत्, तथापि स्थावरादिशरीरेष्वव्याप्तिः, तेषु प्राणादिसत्त्वेऽपि पाणिपादादिसंस्थाना-**

---

लक्षण में भोगशब्द से दुःखात्मक भोग विवक्षित है। वेदान्ती भी यह मानते ही हैं कि जीव शरीरशब्दवाच्य पदार्थ का आश्रय लेकर ही दुःख भोगता है। यह अर्थ वेदान्ती को इष्ट है। यह परिष्कृत लक्षण वेदान्ती के मतानुसार युक्त ही है। इसमें क्या दोष है? समाधान—जिसका आश्रय लेकर ही जीव दुःख भोगता है, वह शरीर है। इस प्रकार लक्षण करने पर भी इन्द्रियों में अतिव्याप्ति होगी; क्योंकि इन्द्रियों का आश्रय लेकर हो जीव दुःख भोगता है। इन्द्रिय शरीर नहीं। अतः अलक्ष्य इन्द्रियों में उपर्युक्त लक्षण संगत होने से अतिव्याप्ति अवश्य होगी। किञ्च, ईश्वर और मुक्त इत्यादि स्वेच्छा से जिन शरीरों का परिग्रह करते हैं, उनमें यह लक्षण कि जिसका आश्रय लेकर ही आत्मा दुःख भोगता है, वह शरीर है—न होने से अव्याप्ति भी है। शंका—अपने भ्रम के अनुसार जो भोग का आश्रय प्रतीत होता है, वह शरीर है। इस प्रकार लक्षण का परिष्कार किया जाता है। यह निश्चित है कि देहात्माभिमान में पड़े हुए जीव भ्रम से शरीर को आत्मा समझते हैं तथा भ्रम से यह भी समझते हैं कि शरीर ही भोग भोग रहा है। इस प्रकार भ्रम के अनुसार शरीरशब्दवाच्य पदार्थ ही भोगाश्रय प्रतीत होता है और इस लक्षण का शरीर में समन्वय हो जाता है। इसमें क्या दोष है? समाधान—जिस प्रकार देहात्माभिमानी चार्वाक भ्रम से देह को भोगाश्रय मानता है। इन्द्रियात्मवादी मन, आत्मवादी और प्राणात्मवादी इन्द्रिय मन और प्राण को आत्मा मानते हुए भ्रम से इनको भोगाश्रय मानते हैं; परन्तु ये शरीर नहीं हैं, इनमें उपर्युक्त लक्षण विद्यमान हैं। अतः अतिव्याप्ति दोष होता है। किञ्च, ईश्वर इत्यादि के शरीरों में अव्याप्ति है; क्योंकि ईश्वर और मुक्त भ्रम से देह को भोगाश्रय नहीं समझते हैं। किसी ने शरीर का यह लक्षण कहा है कि जो पदार्थ शिर, हाथ और चरण इत्यादि अङ्गों से युक्त हो, वह शरीर है। यह लक्षण भी समीचीन नहीं है; क्योंकि शिला से निर्मित प्रतिमा इत्यादि में यह लक्षण है, वे शरीर नहीं हैं। अतः अतिव्याप्ति नहीं है। शंका - इस लक्षण का यह परिष्कार है कि जिस पदार्थ में प्राण आदि हों तथा पाणि और पाद इत्यादि अङ्ग हों, वह शरीर है। इस परिष्कार में क्या दोष है? समाधान—मृतशरीर इत्यादि में प्राणादि न होने से इस लक्षण की अव्याप्ति होगी। शंका—यहाँ यह अर्थ विवक्षित नहीं है कि उसमें सदा प्राण रहे; किन्तु किसी भो समय में प्राण रहे, यही अर्थ विवक्षित है। मृत कहा जाने वाला शरीर भी जीवित रहते समय प्राण से युक्त ही था, अतः उसमें लक्षणसमन्वय हो जाता है। अव्याप्ति नहीं है। समाधान—ऐसा कहने पर भी स्थावरादि शरीरों में अव्याप्ति अवश्य होगी; क्योंकि उनमें प्राणादि रहने

**भावात्। [५५]एवं लक्षणान्तराण्यपि दूष्याणि। तत्र श्रुत्याद्यनुरोधेन पूर्वोक्तमेव लक्षणम्।**

( शरीरविभागप्रतिपादनम् )

**तदेतच्छरीरं द्विविधं नित्यमनित्यं चेति। तत्र नित्यं त्रिगुणद्रव्य-**

---

पर भी पाणिपादादिमय सन्निवेश नहीं हैं। इसी प्रकार अन्यान्य [५५]वादियों द्वारा वर्णित शरीरलक्षण दूषणीय है। सिद्धान्तानुसार वर्णित लक्षण ही समीचीन है; क्योंकि वह श्रुति आदि के अनुकूल है। अन्तर्यामी ब्राह्मण में जिन पदार्थों को अन्तर्यामी का शरीर कहा गया है, उनमें सिद्धान्तसम्मत लक्षण ही संगत होते हैं।

( शरीर में अवान्तर विभाग का वर्णन )

'तदेतत्' इत्यादि। उपर्युक्त लक्षणों से युक्त शरीर दो प्रकार के होते हैं। नित्य

---

५५. "एवं लक्षणान्तराण्यपि दूष्याणि" इति। सांख्यों ने "यस्य पुण्यादिफलसुखादिभोगसाधनमिन्द्रियाश्रयः पञ्चवृत्तिप्राणाधीनधारणः पृथिव्यादिभूतसङ्घातविशेषो यो येनैवाधिष्ठितः, तत्तस्य शरीरम्" कहकर शरीर का यह लक्षण बतलाया है कि वह पृथिवी इत्यादि भूतों का सङ्घात विशेष उस जीव के प्रति शरीर होता है, जिस जीव से ही वह अधिष्ठित है तथा पुण्य इत्यादि का फल बनने वाले सुखादि भोग का जो साधन हो, इन्द्रियों का आश्रय हो एवं जिसका धारण पञ्चवृत्ति प्राण के अधीन हो। यह सांख्यादिसम्मत शरीर-लक्षण है। इसमें प्रयोजन का वर्णन किया जाता है। यदि इतना ही शरीर का लक्षण माना जाय कि—जो भूतसङ्घातविशेष जिससे अधिष्ठित है, वह उसका शरीर है—तो बढ़ई इत्यादि से अधिष्ठित वासी इत्यादि साधनों में अतिव्याप्ति होगी; क्योंकि वासी इत्यादि पदार्थ बढ़ई इत्यादि से अधिष्ठित हैं; परन्तु बढ़ई इत्यादि का शरीर नहीं है। इस अतिव्याप्ति को दूर करने के लिये "इन्द्रियाश्रय" ऐसा कहा गया है। वासी इत्यादि पदार्थ इन्द्रियों के आश्रय नहीं हैं। अतः अतिव्याप्ति दूर हो जाती है। "य इन्द्रियाश्रयो भूतसङ्घातविशेषो येनाधिष्ठितः स तस्य शरीरम्" इतना लक्षण करने पर भी इन्द्रियों के आधारभूत शरीरावयवों में अतिव्याप्ति होती है। उदाहरण—चक्षुरिन्द्रिय नेत्रगोलक में रहता है। अतएव नेत्रगोलक इन्द्रिय का आश्रय है, वह गोलक पञ्चभूतों का सङ्घातविशेष है। वह चेतन से अधिष्ठित भी है; परन्तु वह चेतन का शरीर नहीं है। अतएव उसमें उपर्युक्त शरीर-लक्षण की अतिव्याप्ति होती है। इस अतिव्याप्ति को दूर करने के लिये "पञ्चवृत्तिप्राणाधीनधारणः" ऐसा कहा गया है। नेत्रगोलक इत्यादि का धारण पञ्चवृत्ति प्राण के अधीन नहीं है। अतएव उसमें आई हुई अतिव्याप्ति दूर हो जाती है। इतना कहने पर भी दास के शरीर में अतिव्याप्ति होती है; क्योंकि दास का शरीर भूतसंघातविशेष है, उसका धारण पञ्चवृत्तिप्राण के अधीन है, वह इन्द्रियों

का आश्रय है। वह स्वामी के द्वारा अधिष्ठित है; क्योंकि वह स्वामी से प्रेरित होता है; परन्तु वह स्वामी का शरीर नहीं है; परन्तु उसमें उपर्युक्त शरीर-लक्षण विद्यमान है। अतः उसमें उपर्युक्त शरीर लक्षण की अतिव्याप्ति होती है। अन्यथा उसे स्वामी का शरीर मानना होगा। इस अतिव्याप्ति को दूर करने के लिये लक्षण में "यस्य पुण्यादिफलसुखादिभोगसाधनम्" ऐसा कहा गया है। वह शरीर स्वामी के पुण्यादि फल सुखादि के भोगने का साधन नहीं है। स्वामी का जो शरीर है, वह ही उसके पुण्यादि फल सुखादि के भोगने का साधन है। दास का शरीर दास के पुण्यादि फल सुखादि के भोग का साधन है। इस विशेषण का निवेश करने से दास शरीर में प्राप्त उपर्युक्त अतिव्याप्ति दूर हो जाती है। ऐसा कहने पर भी पिता इत्यादि के पुण्य अर्जित पुत्रादि शरीरों में अतिव्याप्ति होती है। अथवा उन पुत्रादि शरीरों को पिता इत्यादि का शरीर मानना होगा। इस अतिव्याप्ति को दूर करने के लिये "येनैवाधिष्ठितः" ऐसा एवकारार्थ अवधारण का निवेश किया गया है। पुत्रादि का शरीर पिता इत्यादि से ही अधिष्ठित होता हो, ऐसी बात नहीं है। वह पुत्र इत्यादि से भी अधिष्ठित होता है। अवधारण का निवेश करने से उपर्युक्त अतिव्याप्ति दूर हो जाती है। इस विवेचन से यह सिद्ध होता है कि उपर्युक्त शरीर-लक्षण निर्दुष्ट है। अतएव यही शरीर का लक्षण है। यह सांख्यों का कथन है; परन्तु सांख्यवर्णित यह शरीर-लक्षण भी समीचीन नहीं है। इसमें बहुत से दोष विद्यमान हैं। तथा हि मुक्त पुरुष एवं परमात्मा पुण्य-पाप कर्मों से रहित हैं। मुक्त के विषय में "तथा विद्वान् पुण्यपापे विधूय निरञ्जनः परमं साम्यमुपैति" इस श्रुतिवचन से यह कहा गया है कि ब्रह्मविद्यानिष्ठ साधक पुण्य एवं पाप को त्याग कर निर्दोष बनकर परमात्मा के परम साम्य को प्राप्त होता है। इस वचन से सिद्ध होता है कि मुक्त पुरुष में कर्म नहीं है। तथा परमात्मा के विषय में "अपहतपाप्मा" कहकर श्रुति में सिद्ध किया गया है कि परमात्मा भी कर्मरहित है। इन मुक्त पुरुष एवं परमात्मा के शरीर होते हैं। उपनिषद् में "स एकधा भवति त्रिधा भवति" इत्यादि कहकर यह बतलाया गया है कि मुक्त पुरुष एक शरीरधारी होता है, त्रिशरीरधारी होता है इत्यादि। अन्तरादित्यविद्या में "हिरण्यश्मश्रुर्हिरण्यकेशः" इत्यादि वचनों से परमात्मा का शरीर वर्णित है। मुक्त पुरुष एवं परमात्मा के ये शरीर उनके पुण्यादि फल सुखादि के भोग का साधन नहीं है। अतएव इनमें उपर्युक्त शरीर-लक्षण की अव्याप्ति होती है। किञ्च, परमात्मा का शरीर भूतसङ्घात रूप नहीं है; क्योंकि "न भूतसङ्घसंस्थानो देहोऽस्य परमात्मनः" इस वचन से यह कहा गया है कि परमात्मा का शरीर भूतसङ्घात रूप नहीं है। इस कारण से भी परमात्मशरीर में अव्याप्ति होती है। किञ्च, स्थावरवृक्षादि शरीर पञ्चवृत्तिसम्पन्न प्राण से धृत नहीं होते हैं। अतएव उनमें भी अव्याप्ति होती है। इन दोषों के कारण सांख्यवर्णित उपर्युक्त शरीरलक्षण भी त्याज्य सिद्ध होता है। इस प्रकार नयद्युमणिग्रन्थ में सांख्यवर्णित शरीरलक्षण का अनुवाद एवं खण्डन किया गया है।

**कालजीव[५६]शुभाश्रयात्मकमीश्वरशरीरम्, नित्यानां च स्वाभाविकगरुड-भुजगादिरूपम्। अनित्यं च द्विविधमकर्मकृतं कर्मकृतञ्चेति। प्रथममीश्वरस्य[५७]महदादिरूपं तथाऽनन्तगरुडादीनां मुक्तानां चेच्छाकृत-**

---

एवं अनित्य। प्रकृति द्रव्य, काल, जीव और [५६]शुभाश्रय, अर्थात् श्रीभगवान् का श्रीविग्रह ये सब नित्य शरीर हैं, तथा ये ईश्वर के सदा शरीर बनकर रहते हैं। इसी प्रकार नित्यसूरियों के स्वाभाविक गरुड़ और भुजंग अर्थात् सर्प इत्यादि शरीर भी नित्य हैं। इनमें गरुड़ नामक नित्यसूरि का गरुड़ पक्षी शरीर है, आदि शेष नामक नित्यसूरि का सर्प शरीर है। इसी प्रकार अन्यान्य नित्यसूरियों के भी नाना प्रकार के शरीर होते हैं। ये सभी शरीर इनके स्वाभाविक हैं, कर्मकृत नहीं। अनित्य शरीर दो प्रकार के हैं—(१) अकर्मकृत, अर्थात् कर्म के विना ही उत्पन्न और (२) कर्मकृत, अर्थात् कर्म से उत्पन्न। इनमें प्रथम अर्थात् अकर्मकृत शरीर वे हैं, जो प्रकृति से महद् [५७]इत्यादि तत्त्व उत्पन्न होते हैं, इस प्रकार उत्पन्न होने वाले सभी द्रव्य ईश्वर के

---

दूसरे वादियों ने 'स्वनामार्हं शरीरम्" कहकर शरीर का यह लक्षण बतलाया है कि आत्मा के नाम से जो व्यवहृत होता है, आत्मा के नाम को जो प्राप्त करने योग्य है, वह शरीर है। देवदत्त इत्यादि नाम नामकरण संस्कार में आत्मा के लिये रखा जाता है। उन नामों से लक्षणावृत्ति से शरीर व्यवहृत होता है। अतएव "स्वनामार्हत्व" लक्षण शरीर में संगत होता है; परन्तु यह लक्षण समीचीन नहीं है; क्योंकि इसमें अव्याप्ति दोष होता है। कारण सभी चेतनाचेतन पदार्थ अन्तर्यामी ब्राह्मण में परमात्मा के शरीर कहे गये हैं; परन्तु वे पदार्थ परमात्मवाचक ब्रह्म इत्यादि शब्दों से व्यवहृत नहीं होते हैं। इस लक्षण का अनुवाद एवं खण्डन नयद्युमणि नामक ग्रन्थ में है। इस प्रकार अन्यान्य शरीर-लक्षणों के खण्डन को ध्यान में रखकर ही मूल में "लक्षणान्तराण्यपि दूष्याणि" ऐसा कहा गया है।

५६. श्रीविष्णुपुराण षष्ठांश के सप्तमाध्याय में "समस्ताः शक्तयश्चैता नृप यत्र प्रतिष्ठिताः" इत्यादि से श्रीभगवान् के दिव्य विग्रह को प्रस्तुत करके उसके विषय में "शुभाश्रयः स चित्तस्य सर्वगस्याचलात्मनः" इस वचन से यह स्पष्ट किया गया है कि व्यापक सर्वगत अचलात्मा श्रीभगवान् का वह विग्रह मन का शुभाश्रय है। जो पदार्थ अनायास चित्त का आलम्बन हो सके तथा मंगलकारी हो, वही शुभाश्रय कहलाता है। ऐसे शुभाश्रय बनने योग्य पदार्थ को एकमात्र श्रीभगवद्विग्रह ही मानना चाहिये। अन्यान्य प्रापञ्चिक स्थूल पदार्थ मन का आलम्बन होने योग्य रहने पर भी शुभ नहीं है। परिशुद्ध जीवात्मस्वरूप एव परमात्मस्वरूप शुभ होने पर भी मन का आलम्बन नहीं हो सकते हैं। शुभत्व और आश्रयत्व ये दोनों विशेषतायें मिलकर एकमात्र श्रीभगवद्विग्रह में ही विद्यमान रहते है। अतएव श्रीसम्प्रदाय में श्रीभगवद्विग्रह शुभाश्रय माना जाता है।

५७. "महदादिरूपम्" यहाँ पर आदि शब्द से अहंकार इत्यादि तत्त्व लिये जाते हैं। इसमें

तत्तद्रूपम् । कर्मकृतमपि द्विविधं स्वसङ्कल्पसहकृतकर्मकृतं केवलकर्मकृतं चेति । पूर्वं महतां सौभरिप्रभृतीनाम्, उत्तरं चान्येषां क्षुद्राणाम् ।

पुनः शरीरं सामान्यतो द्विधा जङ्गममजङ्गमं चेति । काष्ठादीनां शिलादीनां चाजङ्गमत्वमेव, यथा वृक्षगुल्मलतावीरुत्तृणानां तमोमोहमहामोहतामिस्रसंज्ञानाम् । शिलादिशरीरिणोऽपि जीवा विद्यन्त इत्यहल्यादिवृत्तान्तश्रवणात् सिद्धम् ।

---

शरीर हैं । कर्म के कारण ईश्वर इन शरीरों को प्राप्त नहीं होते हैं; किन्तु स्वेच्छा से प्राप्त होते हैं, अतएव ये शरीर अकर्मकृत माने जाते हैं । तथा नित्यसूरिगण केवल स्वेच्छा से जिन नूतन शरीरों को धारण करते हैं, वे भी अकर्मकृत ही हैं । कर्मकृत शरीर भी दो प्रकार के हैं—(१) अपने संकल्प के सहित कर्म के द्वारा उत्पन्न और (२) केवल कर्म से उत्पन्न । सौभरि इत्यादि महापुरुषों के शरीर प्रथम कोटि में आते हैं । पुराणों में यह कथा वर्णित है कि सौभरि नामक महर्षि ने अपने योगशक्तियुक्त संकल्प से पचासों शरीरों को धारण किया है, ये शरीर संकल्पयुक्त कर्म से उत्पन्न हैं; क्योंकि उतने शरीरों को प्राप्त करने के लिये उनका संकल्प था, तथा वैसे कर्म भी थे। इसलिये उनको उतने शरीर प्राप्त हुए । केवल कर्म से उत्पन्न होने वाले शरीर वे हैं, जो संसारी क्षुद्र जीवों को प्राप्त होते हैं ।

'पुनः' इत्यादि । सामान्य रूप से भी पुनः शरीरों का इस प्रकार विभाग किया जा सकता है कि शरीर के दो प्रकार हैं—( १ ) जंगम अर्थात् चलने-फिरने वाले और ( २ ) अजंगम अर्थात् न चलने-फिरने वाले । काष्ठ तथा शिला इत्यादि भी शरीर हैं। ये अजंगम शरीर हैं । जिस प्रकार पुराणों में तम, मोह, महामोह, तामिस्र और अन्धतामिस्र नामों से वर्णित वृक्ष, गुल्म, लता, वीरुत् और तृण इत्यादि अजंगम

---

सभी विद्वान् सहमत हैं । कई विद्वान् यहाँ आदि शब्द से वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध ऐसे व्यूह-भगवान् के विग्रहों का तथा मत्स्य और कूर्म इत्यादि विभवावतारों के विग्रहों का भी ग्रहण मानते हुए यह कहते हैं कि श्रीभगवान् के परस्वरूप के विषय में शास्त्रों में यह कहा गया है कि "एतन्नानावताराणां निधानं बीजमव्ययम्" । यह पररूप नाना अवताररूपों का अव्यय बीज है, तथा अन्तर्भूत होकर उनके रहने का स्थान है । इससे प्रतीत होता है कि परविग्रह अनादि हैं । इतर विग्रह उससे प्रकट होते हैं । अतः यहाँ आदि शब्द से उनका ग्रहण उचित ही है । दूसरे विद्वान् यह कहते हैं कि "सर्वे नित्याः शाश्वताश्च देहास्तस्य महात्मनः" इस प्रमाण वचन से यह सिद्ध होता है कि श्रीभगवान् के सभी विग्रह शाश्वत एवं नित्य हैं । अतः यहाँ आदि शब्द से उनका ग्रहण नहीं हो सकता है । आदि शब्द से अहंकार आदि तत्त्वों का ही ग्रहण करना चाहिये ।

**तथा च वेदार्थसङ्ग्रहे प्रोक्तम्—"अतो देवो मनुष्यो यक्षो राक्षसः पक्षी वृक्षो लता काष्ठं शिला तृणं घटः पट इत्यादयः सर्वे प्रकृतिप्रत्यययोगेनाभिधायकतया प्रसिद्धाः शब्दा लोके तत्तद्वाच्यतया प्रतीयमानतत्तत्संस्थानवस्तुमुखेन तदभिमानिजीवतदन्तर्यामिपरमात्मपर्यन्तस्यैव वाचकाः" इति । इदं च व्यष्टिनामरूपाणां सर्वेषां जीवानुप्रवेशश्रुतिबलावलम्बेनोक्तम् । उक्तं च श्रीमद्गीताभाष्ये—"जघन्यगुणवृत्तिस्था अधोगच्छन्ति तामसाः" इति—"अथ तामसास्तु जघन्यगुणवृत्तिस्थाः—उत्तरोत्तरनिकृष्टतमोवृत्तिषु स्थिता अधो गच्छन्त्यन्त्यत्वं ततस्तिर्यक्त्वम्, ततः कृमिकीटादिजन्म, ततः स्थावर-**

---

शरीर हैं, उसी प्रकार काष्ठ और शिला इत्यादि भी अजंगम शरीर हैं, इनमें भी अत्यन्त पापकर्म वाले जीव रहते हैं, तथा कर्मफल भोगते हैं। अहल्या इत्यादि के चरित्र सुनने पर यह विदित होता है कि जीव शिला इत्यादि शरीरों को भी धारण करते हैं। वेदार्थसंग्रह से यह अर्थ भी विदित होता है कि सांसारिक सभी द्रव्य—जिनका शब्द से प्रतिपादन होता है—वे जीवों के शरीर हैं, उनमें जीव रहते हैं तथा देव, मनुष्य, यक्ष, राक्षस, पक्षी, वृक्ष, लता, काष्ठ, शिला, तृण और घट, पट इत्यादि शब्द—जो प्रकृति और प्रत्यय के योग से बने हैं, वे लोक में किसी न किसी अर्थ के वाचक प्रसिद्ध हैं—इनके वाच्यार्थ के रूप में लोक में प्रसिद्ध सन्निवेशविशेषविशिष्ट जड़पदार्थरूपी शरीरों को बतलाते हुए उनमें अभिमान रखने वाले तथा उनके अन्दर रहने वाले जीवात्माओं का भी वर्णन करते हुए उन जीवों में अन्तर्यामी के रूप से विराजमान परमात्मा तक के वाचक होते हैं। सभी जड़ पदार्थों में जीवों के सद्भाव और उनमें ईश्वर के सद्भाव को मानकर ही यह बात कही गई है। तथा उपनिषद् में भी यह अर्थ वर्णित है कि ईश्वर ने समष्टि तत्त्वों की सृष्टि करने के बाद व्यष्टि नामरूपों का निर्माण करने के पूर्व ही यह संकल्प किया कि "अनेन जीवेनात्मनाऽनुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि"। इस जीवात्मा से विशिष्ट होकर हम इन जड़ पदार्थों में प्रवेश करके इनके नामरूप व्याकरण स्थित करेंगे। इससे सिद्ध होता है कि जड़ पदार्थों में आत्मा के रूप में जो जीव रहते हैं, उन जीवों में भी अन्तरात्मा के रूप में परमात्मा रहते हैं। इससे फलित होता है कि शिला और काष्ठ इत्यादि भी जीव के ही शरीर हैं। किञ्च, श्रीमद्गीताभाष्य में "जघन्यगुणवृत्तिस्था अधोगच्छन्ति तामसाः" इस गीता के श्लोकखण्ड की व्याख्या में यह कहा गया है कि तामस जीव उत्तरोत्तर निकृष्ट तमोवृत्तियों में रहते हैं और वे अधोगति को प्राप्त होते हैं। तामस जीव चाण्डाल इत्यादि अन्त्य जाति में जन्म लेते हैं, उसके बाद तिर्यग्योनि में जन्म लेकर पुनः कृमि, कीट आदि के रूप में जन्म लेते हैं, उसके बाद स्थावरों में, उसके बाद गुल्म और लता में, पुनः शिला, काष्ठ और लोष्ट आदि के रूप को प्राप्त

त्वम्, ततोऽपि गुल्मलतात्वम्, ततश्च शिलाकाष्ठलोष्टादित्वं गच्छन्तीत्यर्थः" इति । अत्र स्थावरशब्दो गोबलीवर्दनयाद् वृक्षादिस्थावराख्यविशेषविषयो ज्ञेयः ।

जङ्गमं चतुर्धा देवमनुष्यतिर्यङ्नारकिसंस्थानभेदात् । असुरयक्षराक्षसादयोऽपि देवयोनयः । भूलोकवर्तिब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रादयो मनुष्ययोनयः । तेषां तु श्रुतिस्मृत्युक्तविधिनिषेधविषयता । देवादीनामपि साऽस्त्येव, प्रायश्चित्ताध्वरतपश्चर्याब्रह्मविद्यादिश्रवणात् । मृगपक्षिसरीसृपादयस्तिर्यग्योनयः । नारकिणस्तु रौरवादिषु दुःखैकाश्रयदुस्त्यजविग्रहाः । जङ्गमं पुनर्द्विविधम्—योनिजमयोनिजं चेति । इदं देवादिषु त्रिष्वपि सम्भवति, प्रजापतिमधुकैटभधृष्टद्युम्नैरावतस्वेदजादि-

---

होते है । यहाँ पर काष्ठ, शिला और लोष्ट के रूप में जीवों के जन्म-ग्रहण के इस वर्णन से यह सिद्ध होता है कि शिला इत्यादि भी जीवों के शरीर हैं । गुल्म और लता स्थावर हैं । यहाँ गुल्म और लता का स्थावर से पृथक् उल्लेख किया गया है, वह किस अभिप्राय से किया गया है ? ऐसे प्रश्न का उत्तर यह है कि गुल्म और लता स्थावर होने पर भी यहाँ वृक्षों को बतलाने के लिये स्थावर शब्द प्रयुक्त हुआ है, स्थावर शब्द का अर्थ यहाँ गुल्म और लता को छोड़कर वृक्ष इत्यादि होते हैं । जिस प्रकार गो और बैल गोशब्द का अर्थ होने पर भी "गौ को लाओ, बैल को लाओ" इन वाक्यों में बैल का अलग उल्लेख होने से ही गो शब्द बैल व्यतिरिक्त गो का वाचक माना जाता है । उसी प्रकार उस "गोबलीवर्दन्याय" के अनुसार यहाँ स्थावर शब्द गुल्म और लता से व्यतिरिक्त वृक्षों का वाचक होता है ।

'जङ्गमम्' इत्यादि । जंगम शरीर—जो चलने फिरने वाला है, वह चार प्रकार का है—( १ ) देव, ( २ ) मनुष्य, ( ३ ) तिर्यक् और ( ४ ) नारकि । इस प्रकार अवयव-सन्निवेश में भेद होने से जंगम चार प्रकार का है । उनमें असुर, यक्ष और राक्षस इत्यादि देवयोनि हैं । भूलोक में विद्यमान ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इत्यादि मनुष्ययोनि हैं । इन मनुष्य शरीर वाले जीवों का श्रुति और स्मृति से प्रतिपादित विधि और निषेध का पालन करने में अधिकार है । देवता इत्यादि को भी वैसा अधिकार है; क्योंकि उनके द्वारा प्रायश्चित्त, याग, तपश्चर्या और ब्रह्मविद्या इत्यादि के अनुष्ठान करने की बात शास्त्रों में वर्णित है । मृग, पक्षी और सर्प इत्यादि तिर्यग्योनि हैं । नारकि वे शरीर हैं जो रौरव इत्यादि नरकों में प्राप्त होते हैं, जिनसे दुःख ही भोगा जाता है, तथा जो इच्छा होने पर त्यागे नहीं जा सकते । जंगम शरीर पुनः प्रकारान्तर से दो प्रकार का है—( १ ) योनिज, अर्थात् योनि से उत्पन्न होने वाले और ( २ ) अयोनिज, अर्थात् योनि से न उत्पन्न होने वाले । ये उभयविध शरीर देव इत्यादि सब में होते हैं; क्योंकि देवों से प्रजापति अर्थात् ब्रह्मा,

**दर्शनात् । तत्र योनिजेष्वेव पञ्चमाहुत्यपेक्षा । योनिप्राप्तेः पूर्वमाकाश-वायुधूमाभ्रमेघवृष्टिव्रीह्यादिरेतस्सिक्षु अन्यशरीरेषु संसर्गमात्रम् । तत्र व्रीह्यादिप्राप्तेः पूर्वं शीघ्रमेव निष्क्रमणम् । ततः परं दुर्निष्प्रपतनम् । द्युपर्जन्यपृथिवीपुरुषानन्तरं पञ्चमे योषिदग्नौ हुतस्य [५८]तत्तत्कालप्रति-**

---

मधु और कैटभ इत्यादि, मनुष्यों में धृष्टद्युम्न इत्यादि, तिर्यक् में ऐरावत और स्वेदज मशक इत्यादि अयोनिज हैं। यह अर्थ शास्त्रसिद्ध है। नारकि शरीर अयोनिज ही हैं। उन योनिजों में ही पञ्चमाहुति की अपेक्षा होती है। उपनिषद् में पञ्चाग्निविद्या में द्युलोक, पर्जन्य, पृथिवी, पुरुष और स्त्री इन पाँच अग्नियों में श्रद्धा, सोम, वृष्टि, अन्न और रेत इन पाँच आहुतियों के हवन की बात कही गई है। उनमें स्त्री में पुरुष के द्वारा रेत का समर्पण पंचमाहुति कही गई है। योनिज शरीरों में ही इसकी आवश्यकता है। योनिप्राप्ति के पूर्व जीव को इन आकाश, वायु, धूम, अभ्र, मेघ, वृष्टि, व्रीह्यादि और रेतस्सिक् अर्थात् रेत का सेक करने वाले पितृशरीर में—जो दूसरे जीवों के शरीर हैं—संसर्गमात्र होता है। यह नहीं कि जीव आकाश आदि शरीर वाला बनता है। व्रीहि आदि को प्राप्त करने के पूर्व जीव जिन आकाश आदि में अवस्थित रहता है, उनसे शीघ्र निकल कर दूसरे में पहुँच जाता है। व्रीहि आदि में पहुँचने के बाद तो उनसे विलम्ब से ही जीव को निकलना पड़ता है। यह अर्थ "अतो वै खलु दुर्निष्प्रपतनम्" इस श्रुतिवाक्य से प्रमाणित है। द्युलोक, पर्जन्य, पृथिवी और पुरुष में—जो अग्नि के रूप में हैं—हवन होने के बाद पाँचवें स्त्री रूपी अग्नि में भूतसूक्ष्मविशिष्ट जीव का हवन होने पर वह हुत द्रव्य उन-उन [५८]कालों में होने वाले जिन-जिन परिणाम विशेषों को प्राप्त होता है, वे

---

५८. गर्भोपनिषद् में कहा गया है कि—"ऋतुकाले संप्रयोगादेकरात्रोषितं कलिलं भवति। सप्तरात्रोषितं बुद्बुदं भवति। अर्धमासाभ्यन्तरेण पिण्डो भवति। मासाभ्यन्तरेण कठिनो भवति। मासद्वयेन शिरः कुरुते। मासत्रयेण पादप्रवेशो भवति। अथ चतुर्थे मासेऽङ्गुलिजठरकटिदेशो भवति। पञ्चमे मासे पृष्ठवंशो भवति। षष्ठे मासे नासाक्षिश्रोत्राणि भवन्ति। सप्तमे मासे जीवेन संयुक्तो भवति। अष्टमे मासे सम्पूर्णो भवति"। अर्थ—ऋतुकाल में शुक्र और शोणित का संयोग होने पर गर्भ में एक रात्रि में ही शुक्र और शोणित कलिल के रूप में परिणत हो जाते हैं। ये ही सात रात्रि में बुद्बुद एवं अर्धमास के अन्तर्गत पिण्ड बन जाते हैं। तथा पुनः एक मास में कठिन होकर दूसरे मास में शिर को उत्पन्न करते हैं। और तीन मासों में पादप्रवेश होकर चतुर्थ मास में अंगुलि, उदर और कटि प्रदेश का आविर्भाव होता है। इसी क्रम से पञ्चम मास में पृष्ठवंश उत्पन्न होकर षष्ठ मास में नासिका, नेत्र और श्रोत्र उत्पन्न होते हैं। तथा सप्तम मास में जीव से संयुक्त होकर अष्टम मास में पूर्णाङ्ग से सम्पूर्ण होता है। इस प्रकार गर्भोपनिषद् में तत्तत्कालों में होने वाले परिणाम वर्णित हैं।

**नियतपरिणामविशेषादय आयुर्वेदयोगादिशास्त्रेषु विशदमवसेयाः। सप्तधातूनां शुक्रशोणितसम्भवत्वप्रकारः प्रकृतिविकृतिभावनियतवात-पित्तकफादिप्रपञ्चो नाड्यादिविशेषतत्परिमाणादयश्च तेष्वेवावसेयाः। एवं जरायुजाण्डजोद्भिज्जस्वेदजभेदोऽपि भाव्यः।**

( व्यष्टिजीवशरीराणामीश्वरशरीरत्वविषये मतभेदवर्णनम् )

**एषां च व्यष्टिजीवशरीराणामीश्वरं प्रति शरीरत्वं सद्वारकमद्वारकं चेत्येकः सम्प्रदायः। अद्वारकमेवेत्यन्यः। प्रथमस्तु पक्षः प्राचुर्येण भाष्यकारव्यवहारैः सूच्यते। तत्त्वरत्नाकरेऽपि स एवोक्तः, "चेतना-**

---

परिणाम विशेष आयुर्वेद और योगादि शास्त्रों में विशद वर्णित हैं, उन शास्त्रों के अनुसार वे जानने योग्य हैं। शुक्र एवं शोणित से सप्तधातुओं की उत्पत्ति का प्रकार, प्रकृतिविकृतिभाव में रहने वाले वात, पित्त और कफ इत्यादि का प्रपञ्च, नाड़ी इत्यादियों की विशेषतायें तथा उनका परिणाम इत्यादि अर्थ उन उपर्युक्त शास्त्रों से ही जानने योग्य है। इस प्रकार भी शरीरों का विभाग होता है कि शरीर चार प्रकार के हैं—(१) जरायुज, जो गर्भ, कोश से उत्पन्न होते हैं, (२) अण्डज, जो पक्षी इत्यादि अण्डों से उत्पन्न होते हैं, (३) उद्भिज्ज, जो वृक्ष इत्यादि भूमि को फोड़कर निकलते हैं और (४) स्वेदज, जो मशक इत्यादि स्वेद से अर्थात् पसीने से उत्पन्न होते हैं। शरीर का यह विभाग भी ध्यान देने योग्य है।

( व्यष्टि जीव-शरीरों में ईश्वर-शरीरता के विषय में मतभेद )

पञ्चीकरण के बाद ब्रह्माण्ड निर्माण होकर होने वाली सृष्टि व्यष्टि-सृष्टि कहलाती है। इस व्यष्टि-सृष्टि में जीवों को जो शरीर मिलते हैं, वे ईश्वर के शरीर हैं। वे ईश्वर के शरीर कैसे होते हैं? इस विषय में दो सम्प्रदाय हैं। एक सम्प्रदाय यह मानता है कि वे जीव के द्वारा तथा स्वयं भी ईश्वर के शरीर होते हैं। दूसरा सम्प्रदाय यह है कि वे जीव के द्वारा ही ईश्वर के शरीर बनते हैं। इन दोनों सम्प्रदायों में प्रथम सम्प्रदाय को श्रीभाष्यकार स्वामी जी के वचनों से विशेष समर्थन प्राप्त है। तथा श्रीभाष्यकार ने कई स्थानों में यह भी कहा है कि शरीरवाचक सभी शब्द जीव द्वारा परमात्मा में पर्यवसान पाते हैं। इस कथन से यही सिद्ध होता है कि जीव का शरीर जीव के द्वारा परमात्मा का ही शरीर है। अन्य प्रसंगों में भी श्रीभाष्यकार ने यह कहा है कि चेतन और अचेतन दोनों परमात्मा के शरीर हैं और इस कथन से यह स्पष्ट है कि जीव का शरीर साक्षात् परमात्मा का शरीर होता है। अतः इन उभयविध वचनों के अनुसार यह मानना पड़ता है कि श्रीभाष्यकार स्वामी जी जीव शरीरों को जीव द्वारा तथा स्वयं दोनों प्रकारों से परमात्मा का शरीर मानते हैं, तत्त्वरत्नाकर में भी इस प्रकार वर्णित है कि चेतन और अचेतन

चेतनयोरविशिष्टं तं प्रति शरीरत्वम्" इत्यादिवचनात्। द्वितीयस्तु[५९] पक्षो विवरणकाराङ्गीकृतः। षडर्थसंक्षेपे ह्यचितो जीवेश्वरयोर्देहत्वात्तद्वाचिशब्दजनितधियामुभयत्र पर्यवसानम्, उभयोरपि स्वयमेव भानाद् द्विर्भानं चाशङ्क्योक्तम्—"नाचितो जीवद्वारा ब्रह्मशरीरत्वात्" इति। विवरणेऽप्ययमेवार्थः प्रपञ्चितः।

---

समान रूप से ईश्वर के शरीर होते हैं। [५९]दूसरा पक्ष विवरणकार के द्वारा स्वीकृत है और षडर्थसंक्षेप में शंका-समाधान के रूप में यह अर्थ वर्णित है। शंका—अचेतन शरीर और जीव ईश्वर का ही शरीर है तथा यह प्रसिद्ध है कि शरीर-वाचक शब्द आत्मा का भी वाचक है। अचेतनशरीरवाचक शब्दों के विषय में यह मानना होगा कि वे उन अचेतन शरीरों के आत्मा बने हुए जीव ईश्वर के वाचक हैं। इसलिए उनसे होने वाले बोध का जीव और ईश्वर में पर्यवसान होता है। जिस प्रकार पुष्पवन्त शब्द से बताये जाने वाले चन्द्र और सूर्य परस्पर में विशेष्यविशेषभाव के विना ही समान रूप से विशेष्यरूप से बताये जाते हैं, उसी प्रकार अचेतनशरीरवाचक शब्दों द्वारा आत्मा के रूप में बताये जाने वाले जीव और ईश्वर परस्पर में विशेष्य-विशेषणभाव को न लेकर समान रूप से विशेष्यरूप से बताये जायेंगे। मनुष्य शब्द से मनुष्यशरीरक जीव और मनुष्यशरीरक ईश्वर ऐसा बोध होगा। अतः इसी प्रकार शब्दों के विषय में भी समझना चाहिये। यह एक प्रकार की प्रतिपादन-रीति है। दूसरी यह है कि अचेतनशरीरवाचक शब्द उस शरीर के आत्मा-जीवात्मा का

---

५९. द्वितीय पक्ष को स्वीकार करने वाले विवरणकार यह कहते हैं कि यदि अचेतन पदार्थ जीव और ईश्वर के साक्षात् शरीर हैं, तो इस न्याय के—कि शरीरवाचक शब्द शरीरी आत्मा तक के वाचक होते हैं—अनुसार यह प्रश्न उठता है कि क्या अचेतन-वाचक शब्द अचेतनों के शरीरी बने हुए जीव और ईश्वर को एक काल में बताते हैं, अथवा क्रम से बताते हैं? इनमें प्रथम कल्प समीचीन नहीं है; क्योंकि यदि अचेतन-वाचक शब्दों से अचेतनों के आत्मा बने हुए जीवात्मा और परमात्मा का एक काल में प्रतिपादन होता है, तो यह सिद्धान्त—कि शरीरवाचक शब्द परमात्मा में पर्यवसान पाते हैं, जीव में नहीं—खण्डित हो जाता है; क्योंकि अचेतन शरीरवाचक शब्दों से अचेतन-शरीरक जीवात्मा एवं अचेतन-शरीरक परमात्मा का एक साथ प्रतिपादन होने पर अचेतनशरीरवाचक शब्दों का जीवात्मा में भी पर्यवसान सिद्ध होता है। जिस प्रकार पुष्पवन्त शब्द से प्रतिपादित सूर्य और चन्द्र में परस्पर विशेष्यविशेषणभाव नहीं होता है, उसी प्रकार अचेतनशरीरवाचक शब्दों द्वारा प्रतिपादित जीवात्मा और परमात्मा में भी विशेष्यविशेषणभाव नहीं होगा। ऐसी स्थिति में जीवात्मा में भी शब्दों का पर्यवसान अपरिहार्य है। और भी उपर्युक्त सिद्धान्त में बाधा अवश्य पड़ेगी।

**अयं च विवादो देवमनुष्यादिव्यष्टिदेहविषयः, दिव्यमङ्गलविग्रहाद्यचित्सु सद्वारकत्वायोगात् । विवरणेऽपि हि तमःप्रभृतीनामपि शरीरत्वनिर्देशविरोधपरिहाराय "आदिसृष्टौ तु" इत्यादिना समष्टितत्त्वानां साक्षात् परशरीरत्वमुक्तम् । तेजोऽबन्नसृष्टिसमनन्तरभावि-**

---

बोध कराता हुआ उस जीवात्मा के आत्मा परमात्मा तक का बोध कराकर विश्रान्त होता है; क्योंकि जीवात्मा परमात्मा का शरीर होने के कारण जीवात्मवाचक वह शब्द परमात्मा का बोध कराने में समर्थ है। इस प्रकार मनुष्य इत्यादि शब्दों से परमात्मा का—मनुष्यशरीरक परमात्मा और मनुष्यशरीरक जीवशरीरक परमात्मा का—दो बार बोध होगा, तथा उनके साथ जीव का भी होगा; परन्तु यह उचित नहीं कि कोई भी शब्द किसी भी अर्थ का दो बार ज्ञान नहीं कराता है। इसका उत्तर क्या है ? इस प्रकार आशंका करके षडर्थसंक्षेपकार ने यह उत्तर दिया है कि अचेतन जीव द्वारा ही परमात्मा का शरीर होता है; किन्तु साक्षात् नहीं। शरीरवाचक शब्द आत्मा तक का वाचक है। इस न्याय के अनुसार मनुष्य आदि शब्द मनुष्यादिशरीरक जीवशरीरक परमात्मा का बोध कराते हैं। परमात्मा का बोध दो बार होने की संभावना नहीं है। इससे सिद्ध होता है कि षडर्थसंक्षेपकार द्वितीय सम्प्रदाय को मानते हैं। विवरण ग्रन्थ में भी यह अर्थ विस्तार से वर्णित है।

'अयं च' इत्यादि। वे जड़ पदार्थ क्या जीव के द्वारा परमात्मा के शरीर होते हैं ? अथवा साक्षात् भी शरीर होते हैं ? देव मनुष्य आदि व्यष्टि देवों से सम्बन्ध रखते हैं; क्योंकि श्रीभगवान् के दिव्यमंगलविग्रह तथा प्रकृति इत्यादि

---

अचेतनशरीरवाचक शब्दों से बोधित शरीरी जीवात्मा और परमात्मा परस्पर में विशेष्यविशेषणभाव को न लेकर जब स्वतन्त्ररूप में प्रतीत होते हैं, तब यह नहीं कहा जा सकता है कि इसमें ही पर्यवसान होता है, दूसरे में नहीं। यदि यह द्वितीय कल्प—कि अचेतनशरीरवाचक शब्द क्रम से शरीर जीवात्मा और परमात्मा का प्रतिपादन करते हैं—माना जाय, तो शब्द-व्यापार की आवृत्ति माननी होगी तथा यह भी मानना होगा कि शब्द एक अर्थ अर्थात् जीवात्मा का प्रतिपादन करने के बाद परमात्मा का प्रतिपादन करता है। ऐसी स्थिति में शब्द में "विरम्य व्यापार" दोष उपस्थित होगा। अतः दोनों ही कल्प दोषाक्रान्त हैं, ऐसी आशंका करके विवरणकार ने यह कहा है कि अचेतन-द्रव्य जीव द्वारा ही परमात्मा का शरीर माना जाता है, साक्षात् नहीं। अचेतन-द्रव्यों का परमात्मा के प्रति शरीरत्व सद्वारक ही है, अद्वारक नहीं। अतएव अचेतनशरीरवाचक शब्द अचेतन-द्रव्यों के द्वारा आत्मा जीवात्मा को बतलाते हुए उन जीवात्माओं के आत्मा परमात्मा तक का बोध कराकर विश्रान्त हो जाते हैं। इस पक्ष में उपर्युक्त दोषों की सम्भावना ही नहीं है। यह विवरणकार का मत है।

**देवमनुष्यादिनामरूपव्याकरणमात्र एव "अनेन जीवेन" इत्यादि-श्रुत्यनुसारेण सद्वारकत्वम् । तत्राप्यद्वारकं सद्वारकं च शरीरत्वे न कश्चिद्दोषः । उभयपर्यवसानमपि विशेषमूलप्रयोगभेदप्रतिनियमात् परिहृतम् । अत एव न द्विर्भानमपि ।**

**न चैकस्य युगपदनेकं प्रति शरीरत्वमनुपपन्नम्, तल्लक्षणयोगेन तदुपपत्तेः, अनेकं प्रति शेषत्वादिवत् । न च स्वतो जीववच्छरीरभूतस्य**

---

समष्टि-तत्त्व साक्षात् परमात्मा के ही शरीर हैं, ये जीव के द्वारा परमात्मा के शरीर नहीं बन सकते; क्योंकि उन शरीरों में जीव आत्मा के रूप में हैं ही नहीं, अतएव इन शरीरों में सद्वारकत्व का प्रश्न ही नहीं उठता। अतएव विवरण ग्रन्थ में "आदि-सृष्टौ तु" इत्यादि पंक्तियों से यही कहा गया है कि प्रकृति इत्यादि समष्टि-तत्त्व साक्षात् परमात्मा के शरीर हैं, जीव के द्वारा नहीं; क्योंकि उनमें आत्मा के रूप में जीवों को अवस्थिति नहीं है। वे अन्तर्यामी ब्राह्मण में परमात्मा के शरीर कहे गये हैं। उनसे विरोध न हो, एतदर्थ यही मानना चाहिये कि वे तत्त्व साक्षात् ईश्वर के ही शरीर हैं, जीव के द्वारा नहीं। तेज, जल, पृथिवी की सृष्टि के बाद होने वाले देव-मनुष्य इत्यादि के नामरूपव्याकरण में "अनेन जीवेन" इत्यादि श्रुतियों से यह फलित होता है कि देव और मनुष्य इत्यादि शरीर जीव के द्वारा परमात्मा का शरीर बनते हैं। व्यष्टि-सृष्टि में भी देव-मनुष्यादि शरीरों के विषय में यदि यह कहा जाय—कि वे साक्षात् एवं जीव के द्वारा भी परमात्मा के शरीर होते हैं—तो कोई दोष नहीं। जिन दोषों को लेकर शंका की गई है, उन दोषों का समाधान इस प्रकार किया जा सकता है—दोनों में पर्यवसान होने की जो शंका की गई है, उसका परिहार यह है कि जहाँ पर अनन्यथासिद्ध परमात्मलिङ्ग के आधार पर परमात्मा की उपस्थिति अनिवार्य रूप से होती है, वहाँ जीव उन जड़ शरीरों का - जिनका उल्लेख शब्दों से होता है—आत्मा होने पर भी जीवात्मा का स्वतन्त्ररूप में भान नहीं हो सकता है; किन्तु परमात्मा का विशेषण बनकर ही वहाँ जीव बुद्धयारूढ़ होता है। जहाँ परमात्मा का सूचक लिङ्ग नहीं है, वहाँ विवक्षा के अनुसार जीव स्वतन्त्ररूप में बुद्धयारूढ़ हो सकता है और जहाँ परमात्मा को सूचित करने वाले लिङ्ग हैं, वहाँ परमात्मा के प्रति विशेषणरूप में ही जीव शब्द से बोधित होता है। इस प्रकार मानने से जीव और ईश्वर को दो बार प्रतिभासित होने की शंका दूर हो जाती है; क्योंकि परमात्म-लिङ्ग वाले प्रसङ्गों में जीवात्मा विशेषण रूप में तथा ईश्वर विशेष्य रूप में एक बार ही शब्द के द्वारा प्रतिपादित होते हैं।

'न चैकस्य' इत्यादि। शंका—जड़ पदार्थ एक समय में ही जीव और ईश्वर के शरीर कैसे हो सकते हैं ? क्योंकि यह कहीं नहीं देखा गया है कि एक शरीर दोनों जीवों के शरीर बने हों। भले विभिन्न काल में एक जड़ पदार्थ दोनों चेतनों के शरीर बनें; परन्तु एक ही समय में दोनों चेतनों के शरीर नहीं बन सकते। एक प्रकार से

**त्रिगुणद्रव्यस्य जीवानुप्रविष्टसंघातविशेषदशामात्रेणेश्वरं प्रति शरीरत्वमपसरति। न च तदन्यद् द्रव्यं द्रव्याभेदात्, व्याकृतभूतत्वगादीन् प्रति चेश्वरस्यान्तर्यामित्वात्। तत एव च तेषां तच्छरीरत्वं श्रूयते। सुषुप्तिमूर्च्छाद्यवस्थासु च स्वाभाविकमीश्वरनियाम्यत्वमेव देहदेहिनोर्दृश्यते। अत इदमद्वारकनियमनं तत्पक्षे न स्यात्। जीवसत्तामात्रं च न देहनियमनौपयिकम्, तदानीं ज्ञानेच्छारहिततया तस्य गगनादिसत्तातुल्यत्वात्। अतः सर्वावस्थानां सर्वद्रव्याणामीश्वरं प्रत्येव स्वतः शरीरत्वम्, जीवं प्रति तु तत्कर्मकृतमिति समीचीनोऽयं पन्थाः।**

---

यह माना जाता है कि जिस समय में यह जड़ पदार्थ जीव का शरीर बनकर रहता है, उसी समय में वह ईश्वर का भी शरीर है; परन्तु यह कैसे संगत हो? समाधान—एक ही जड़ पदार्थ यदि दोनों चेतनों का आधेय, विधेय एवं शेष हो, तो शरीर लक्षण के घट जाने के कारण वह दोनों चेतनों का शरीर भी हो सकता है; क्योंकि देव-मनुष्य इत्यादि शरीर एक ही समय में जीव और ईश्वर के आधेय, विधेय एवं शेष बनकर रहते हैं। अतः वे दोनों के शरीर माने जा सकते हैं। लोक में यह देखा जाता है कि जिस एक वस्तु में दोनों का स्वामित्व है, वह वस्तु दोनों की होकर रहती है, उसी प्रकार एक शरीर जीव और ईश्वर का होकर रह सकता है। किञ्च, जिस प्रकार चेतन जीव परमात्मा का शरीर है, उसी प्रकार अचेतन प्रकृति-द्रव्य भी परमात्मा का शरीर है। वही प्रकृतिद्रव्य विलक्षणसंघातविशेष दशा को प्राप्त करके शरीर बन जाता है, जिसमें जीव अनुप्रविष्ट रहता है। इस दशा को प्राप्त करने के कारण ही प्रकृति-द्रव्य ईश्वरशरीरत्व को त्याग दे, यह सम्भव नहीं। अतः जो प्रकृति-द्रव्य ईश्वर का शरीर है, वही सदा ईश्वर का शरीर होकर रहेगा, किसी दशाविशेष को प्राप्त करने पर भी उससे शरीरत्व नहीं हट सकता, पाञ्चभौतिक शरीर इत्यादि प्रकृति-द्रव्य से भिन्न द्रव्य नहीं हैं; किन्तु प्रकृति-द्रव्य और शरीर इत्यादि एक ही वस्तु हैं। शरीरादि रूप में बनने पर भी प्रकृति द्रव्य साक्षात् ईश्वर है। किञ्च, अन्तर्यामिब्राह्मण में नामरूप-व्याकरण के बाद बनने वाले भूत और त्वचा इत्यादि को परमात्मा का शरीर तथा परमात्मा को इनका अन्तर्यामी कहा गया है। इससे यही सिद्ध होता है कि ये सभी साक्षात् ईश्वर के शरीर हैं। किञ्च, सुषुप्ति और मूर्च्छा इत्यादि अवस्थाओं में जीव और उसके शरीर, दोनों स्वभावतः ईश्वर के नियाम्य होकर रहते हैं। यह अर्थ स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है। उस समय जीव शरीर का नियमन नहीं करता; किन्तु परमात्मा ही साक्षात् शरीर पर नियमन करते हैं। यह साक्षात् नियमन उनके मत में नहीं संगत होगा, जो देव और मनुष्य इत्यादि शरीरों को जीव के द्वारा ही भगवान् का शरीर मानते हैं। यद्यपि सुषुप्ति और मूर्च्छा इत्यादि प्रसङ्गों में जीव उन शरीरों में रहते हैं; किन्तु उतने ही मात्र से नियमन

एनामात्मतिरस्क्रियायवनिकामिच्छाविहारस्थलीं
निर्व्यापारविभावरीसहचरीं निद्रामनिद्रात्मनः ।
ब्रह्मस्तम्बमहेन्द्रजालरचनापिञ्छावलीं श्रीमतो
विष्णोर्लोहितशुक्लकृष्णशबलां विद्यामविद्यातनुम् ।।२७।।

।। इति श्रीकवितार्किकसिंहस्य सर्वतन्त्रस्वतन्त्रस्य श्रीमद्वेङ्कटनाथस्य
वेदान्ताचार्यस्य कृतिषु न्यायसिद्धाञ्जने
जडद्रव्यपरिच्छेदः प्रथमः ।।

---

नहीं हो सकता है, नियमन के लिये ज्ञान और इच्छा अपेक्षित है। उन प्रसङ्गों में जीव ज्ञान एवं इच्छा से रहित होकर आकाश के समान पड़े रहते हैं, अतः उतने मात्र से भी नियमन नहीं हो सकता। इससे यही मानना पड़ता है कि उन प्रसङ्गों में शरीर साक्षात् ईश्वर का नियाम्य होकर रहता है। उन शरीरों को साक्षात् ईश्वर का शरीर मानना चाहिये। इससे यही उत्तम निष्कर्ष निकलता है कि सब तरह की अवस्थाओं में रहने वाले सभी द्रव्य स्वभावतः ईश्वर के शरीर बनकर रहते हैं। उनका जीवों के प्रति जो शरीरत्व होता है, वह कर्म के ही कारण है। यही निर्णय समीचीन है।

'एनाम्' इत्यादि। यह जड़ द्रव्य प्रकृति यथावस्थित आत्मानुभव पर प्रतिबन्ध डालने वाली है और श्रीभगवान् की स्वेच्छा से लीला करने का स्थान भी है। परमात्मा प्रलयकाल में निर्व्यापार होकर रहते हैं, वह काल उनके लिये रात्रि के समान है, उस प्रलयरूपी रात्रि में यह प्रकृति परमात्मा की सहचरी बनकर साथ रहती है। तथा प्रकृति निद्राशून्य सर्वज्ञ परमात्मा की योगनिद्रा कही जाती है। परमात्मा ब्रह्मा से लेकर स्तम्बपर्यन्त की सृष्टि करते हैं, यह सृष्टि इन्द्रजाल के समान है, इन्द्रजाल में जिस प्रकार मयूरपिच्छ महान् उपकरण है, उसी प्रकार सृष्टि में परमात्मा की यह प्रकृति महत् उपकरण है। यह प्रकृति "लोहितशुक्लकृष्णा" कहकर उपनिषद् में वर्णित है; क्योंकि यह लोहित रूप वाले तेज के रूप में, शुक्ल रूपवाले जल के रूप में तथा कृष्ण रूपवाली पृथिवी के रूप में परिणत होती है। प्रकृति विद्या अर्थात् आत्म-परमात्म ज्ञान का विरोधी होने से अविद्या कहलाती है तथा यही प्रकृति श्रीमन्नारायण भगवान् की प्रिय वस्तु भी है। अतः इस प्रकृति को हम अच्छी तरह से जान लें।

।। इस प्रकार कवितार्किकसिंह सर्वतन्त्रस्वतन्त्र श्रीमान् वेंकटनाथ वेदान्ताचार्य की कृतियों में न्यायसिद्धाञ्जन का प्रथम जड़द्रव्य-परिच्छेद सम्पूर्ण हुआ ।।

# अथ जीवपरिच्छेदः

( जीवस्य लक्षणं देहातिरेकश्च )

**अथ जीवः। अल्पपरिमाणत्वे सति ज्ञातृत्वम्, [1]शेषत्वे सति ज्ञातृत्वमित्यादि तल्लक्षणम्। स तावन्न देहः, प्रत्येकसमुदायचैत-**

---

**( जीव का लक्षण )**

आगे जीव का निरूपण किया जाता है। जीवात्मा के बहुत से लक्षण हैं। उनमें से दो लक्षणों का उल्लेख किया जाता है—( १ ) जो अल्पपरिमाण वाला तथा ज्ञाता हो, वह जीव है। इस लक्षण में ईश्वर में अतिव्याप्ति दोष को दूर करने के लिये 'अल्पपरिमाण वाला' ऐसा कहा गया है। जड़ परमाणु आदि में अतिव्याप्ति को दूर करने के लिए 'ज्ञाता' ऐसा कहा गया है। ( २ ) जो शेष अर्थात् दूसरे के लिये होता हुआ ज्ञाता हो, वह जीव है। जीव ईश्वर के लिये हुआ करता है तथा ज्ञाता है। इस प्रकार उसमें लक्षण का समन्वय है। इस लक्षण में ईश्वर में अतिव्याप्ति को दूर करने के लिये 'शेषत्व' का निवेश किया गया है। ईश्वर किसी का शेष नहीं है। प्रकृत्यादि अचेतन पदार्थों में अतिव्याप्ति को दूर करने के लिये इस लक्षण में 'ज्ञातृत्व' का निवेश किया गया है। प्रकृत्यादि पदार्थ ईश्वर का शेष[1] होने पर भी ज्ञाता नहीं है। अतः अतिव्याप्ति दूर हो जाती है।

---

१. 'शेषत्वे सति ज्ञातृत्वम्' ऐसा जो जीव का लक्षण कहा गया है, उसके विषय में यह शङ्का है कि इस लक्षण में अतिव्याप्ति दोष है। सिद्धान्त में श्रीमहालक्ष्मी जी ईश्वर-कोटि में मानी जाती हैं। इसी ग्रन्थकार ने इतर ग्रन्थों में श्रीमहालक्ष्मी जी का अन्तर्भाव ईश्वर-कोटि में माना है। महालक्ष्मी जी ईश्वर-कोटि में अन्तर्भूत हैं, जीव-कोटि में नहीं। अतएव वह अलक्ष्य हैं। उनमें उपर्युक्त लक्षण विद्यमान हैं; क्योंकि महालक्ष्मी जी श्रीनारायण भगवान् का शेष हैं तथा ज्ञान का आश्रय हैं। इस प्रकार अलक्ष्य महालक्ष्मी जी में उपर्युक्त लक्षण विद्यमान हैं, अतएव अतिव्याप्ति होती है। इसे कैसे दूर करना होगा? समाधान—कई सिद्धान्ती एकदेशी श्रीमहालक्ष्मी जी को जीवकोटि में मानते हैं। उनके मतानुसार महालक्ष्मी जी भी लक्ष्य हैं। उनमें लक्षण रहें, यह उचित ही है। अतः अतिव्याप्ति नहीं होगी। ग्रन्थकार इत्यादि सिद्धान्ती महालक्ष्मी जी का ईश्वर-कोटि में अन्तर्भाव मानते हैं। उनके मत के अनुसार जो अतिव्याप्ति होती है, उसे दूर करने के लिये लक्षण का यह भाव मानना चाहिये कि ईश्वरतापर्याप्त्यधिकरण के प्रति शेष होता हुआ जो ज्ञाता हो, वह जीव है। यही लक्षणवाक्य का तात्पर्य है। सिद्धान्त में ईश्वरत्व श्रीमहालक्ष्मी जी एवं श्रीनारायण भगवान् में माना जाता है। ईश्वरता की पर्याप्ति उन दोनों में है, एक-एक में नहीं।

न्यादिविकल्पानुपपत्तेः, शरीरभेद इवाभिप्रायभेदप्रसङ्गात्, ममेति व्यतिरेकप्रत्ययात् [२]सङ्घातत्वादिहेतुभिश्च, अवयविनश्च दूषितत्वात्, सिद्धावपि तद्गुणस्य कारणगुणपूर्वकत्वप्रसङ्गात्। पाकजगुणवत्

---

( जीव देह नहीं है )

चेतन बनने वाला वह जीव देह नहीं है; क्योंकि उसके विषय में विकल्प करने पर कोई भी पक्ष उपपन्न नहीं होता। शरीर के विषय में यह विकल्प है कि क्या शरीर का प्रत्येक अवयव चेतन है? या उन अवयवों का समुदाय चेतन है? अथवा शरीररूपी अवयवी चेतन है? इस प्रकार विकल्प करने पर तीनों पक्ष दोषयुक्त होने से अनुपपन्न सिद्ध होते हैं। इनमें यह प्रथम पक्ष—कि शरीर के प्रत्येक अवयवों में चैतन्य है—समीचीन नहीं है; क्योंकि विभिन्न शरीरों में विद्यमान चेतनों में जिस प्रकार कभी-कभी अभिप्रायभेद एवं विवाद उपस्थित होता है, उसी प्रकार एक शरीर में विद्यमान प्रत्येक अवयव के चेतन होने पर भी कभी-कभी इसमें अभिप्रायभेद तथा विवाद इत्यादि उपस्थित होना चाहिये; किन्तु वैसा नहीं होता। इससे सिद्ध होता है कि शरीर का प्रत्येक अवयव चेतन नहीं है।

किञ्च, जिस प्रकार 'यह मेरा वस्त्र है, यह मेरा गृह है' ऐसी प्रतीतियों से आत्मा और वस्त्र आदि में भेद प्रमाणित होता है, उसी प्रकार 'यह मेरा शिर है, यह मेरा हाथ है, यह मेरा शरीर है' इत्यादि अबाधित प्रतीतियों से जीवात्मा एवं शिर इत्यादि में भेद भा प्रमाणित होता है। अतः इससे फलित होता है कि शरीर एवं उसके अवयवों को आत्मा मानना उचित नहीं है।

किञ्च, शरीरावयवों के समुदाय में चैतन्य है, यह पक्ष अनुमान से खण्डित हो जाता है। [२]अनुमान यह है कि शरीरावयवों का यह समुदाय चेतन नहीं है; क्योंकि वह समुदायात्मक है, रूप वाला है तथा बाह्येन्द्रिय से ग्राह्य है। जिस प्रकार

---

अतः वे दोनों ईश्वरतापर्याप्ति के अधिकरण हुए। उन दोनों के प्रति शेष होना यही लक्षण शरीर में अनुप्रविष्ट है। महालक्ष्मी जी भले ईश्वरता के अधिकरण श्रीभगवान् के प्रति शेष हों, परन्तु ईश्वरतापर्याप्त्यधिकरण के प्रति शेष नहीं हैं; क्योंकि श्रीलक्ष्मी जी भी ईश्वरता की पर्याप्ति की अधिकरण हैं। श्रीमहालक्ष्मी जी के प्रति महाक्ष्मी जी शेष नहीं हैं; क्योंकि कोई भी अपने प्रति शेष नहीं हो सकता है। कारण यह है कि शेष और शेषी में भेद होने पर ही शेषशेषीभाव संगत होता है। ईश्वरतापर्याप्त्यधिकरण के प्रति शेषत्व ही लक्षणकोटि में निविष्ट है। अतः महालक्ष्मी जी में अतिव्याप्ति नहीं है। लक्षण निर्दुष्ट है। आदि शब्द से "अणुत्वे सति ज्ञातृत्वम्" यह लक्षण संगृहीत होता है।

२. अवयव समुदाय में चैतन्य मानने वाले चार्वाकानुयायियों को समुदाय शब्दार्थ की व्याख्या करनी होगी। वे समुदाय किसे मानते हैं? ऐसा प्रश्न उपस्थित होने पर

**परिणामविशेषाभ्युपगमेऽपि प्रत्यवयवं चैतन्यप्रसङ्गो दुष्परिहरः। अत एव "तेभ्यश्चैतन्यं किण्वादिभ्यो मदशक्तिवत्" इति प्रलापो**

---

समुदायात्मक रूपवान् एवं बाह्येन्द्रिय से ग्राह्य होने से घट आदि पदार्थ चेतन नहीं हैं, उसी प्रकार शरीरावयवों का समुदाय भी चेतन नहीं हो सकता।

शरीररूपी अवयवी चेतन है, यह तृतीय पक्ष भी समीचीन नहीं है; क्योंकि सिद्धान्त में अवयवी नहीं माना जाता। जडद्रव्य परिच्छेद में अवयवी का खण्डन विस्तार से किया गया है। वही द्रष्टव्य है। 'तुष्यतु' न्याय से अवयवी को मानने पर भी दोष उपस्थित होता है। अवयविवादियों ने यह माना है कि अवयवों से अवयवी उत्पन्न होता है, अवयवों में विद्यमान गुणों से अवयवी में गुण उत्पन्न होते हैं। शिर, हाथ और चरण इत्यादि शरीरावयवों में चैतन्य होने पर ही उनसे शरीररूपी अवयवी में चैतन्य उत्पन्न हो सकता है। शिर इत्यादि अवयवों में चैतन्य होने पर उनमें अभिप्रायभेद और विवाद इत्यादि अनिवार्य हैं। एतदर्थ मानना पड़ता है कि उनमें चैतन्य नहीं है। उनमें चैतन्य न होने पर शरीररूपी अवयवी में चैतन्य कैसे हो सकता है?

प्रश्न—पिठरपाक प्रक्रिया और पीलुपाक प्रक्रिया वैशेषिकादि दार्शनिकों को मान्य है। विजातीय तेजस्संयोगरूपी पाक से अवयवी में पूर्व गुण नष्ट होकर नूतन गुण उत्पन्न होते हैं। यह पिठरपाक प्रक्रिया है। पाक से परमाणुओं में पूर्व गुणों का नाश एवं नूतन गुणों की उत्पत्ति होना पीलुपाक प्रक्रिया है। इनमें पिठरपाक प्रक्रिया के अनुसार यह माना जा सकता है कि शरीररूपी अवयवी में चैतन्यरूपी आगन्तुक

---

उन्हें समुदाय शब्दार्थ को स्पष्ट बतलाना होगा। यदि वे शिर और हाथ इत्यादि अवयवों के पारस्परिक संयोग को समुदाय शब्दार्थ मानते हैं, तो यह दोष उपस्थित होता है कि संयोग एक गुण है, उसमें चैतन्य हो ही नहीं सकता। यदि वे परस्पर मिले हुए हाथ इत्यादि अवयवों को ही समुदाय शब्दार्थ मानते हैं, तो वे ही दोष यहाँ पर उपस्थित होंगे, जो प्रत्येक अवयवों के चैतन्य मानने के पक्ष में दिये गये हैं। यहाँ अनुमान से जो यह सिद्ध किया गया है कि समुदाय चेतन नहीं है। इसके विषय में यह शंका होती है कि चार्वाकानुयायी विद्वान् केवल प्रत्यक्ष को ही प्रमाण मानते हैं, वे अनुमान को प्रमाण नहीं मानते हैं। ऐसी स्थिति में उनके समक्ष अनुमान को प्रमाण रूप में उपस्थित करना कैसे उचित होगा? समाधान—कई चार्वाकानुयायी विद्वान् 'लोकायतनम्' इसमें आयत शब्द के द्वारा अनुमान का भी ग्रहण करते है एवं अनुमान का प्रत्यक्ष में अन्तर्भाव करके उसे भी प्रमाण रूप में मानते हैं। भले वे अनुमान को प्रत्यक्ष से बहिर्भूत न मानें; परन्तु उसे प्रत्यक्ष में अन्तर्भूत कराकर प्रमाण मानते हैं। ऐसी स्थिति में उनके प्रति अनुमान को प्रमाण रूप में उपस्थित करने में कोई दोष नहीं है।

**निरस्तः, सङ्घातदशायां प्रत्यवयवं मदशक्तेः, [१]रसविशेषादिवत्। अस्तु तर्हि भूतावयवविशेषः शीघ्रसंचारी स्थायी वा ज्ञातेति**

---

धर्म उत्पन्न होता है। इसमें क्या दोष है ? उत्तर—पाकज गुणों की तरह शरीररूपी अवयवी में चैतन्य की उत्पत्ति होने पर भी शरीर के प्रत्येक अवयव में चैतन्य की उत्पत्ति माननी होगी; क्योंकि यह देखा गया है कि पाक से घटरूपी अवयवी में जो गुण उत्पन्न होते हैं, वैसे गुण घट के अवयवों में भी उत्पन्न होते हैं। अतः शरीर में यदि चैतन्य उत्पन्न होता तो शरीर के अवयवों में भी वह अवश्य उत्पन्न होगा। उन अवयवों में अभिप्राय-भेद इत्यादि अनिवार्य हैं। अभिप्राय-भेद इत्यादि तो होते नहीं, अतः मानना पड़ता है कि शरीर के अवयवों में चैतन्य नहीं है, शरीर के अवयवों में चैतन्य न होने पर शरीर में चैतन्य होना असम्भावित है। इस विवेचन से चार्वाक-मतानुयायियों का यह प्रलाप भी—जो वे यह कहते हैं कि "पृथिव्यापस्तेजोवायुरिति तत्त्वानि, तेभ्यश्चैतन्यं किण्वादिभ्यो मदशक्तिवत्"—निरस्त हो जाता है। उनके इस कथन का यह भाव है कि पृथिवी, जल, तेज और वायु ये चार ही तत्त्व हैं। उनसे चैतन्य उसी प्रकार उत्पन्न होता है, जिस प्रकार किण्व आदि से मदशक्ति उत्पन्न होती है। जिन अंकुरविशेषों से मद्य का निर्माण होता है, वे किण्व कहलाते हैं। चार्वाकानुयायियों का उपर्युक्त कथन समीचीन नहीं है; क्योंकि शरीर के प्रत्येक अवयव में चैतन्य माने विना शरीर में चैतन्य माना नहीं जा सकता। प्रश्न—जिस प्रकार किण्व आदि से समुदाय में मदशक्ति उत्पन्न होती है, उसी प्रकार शरीररूपी समुदाय में चैतन्य की उत्पत्ति मानने पर क्या आपत्ति है ? उत्तर—दृष्टान्त में किण्वों से उत्पन्न होने वाली मदशक्ति समुदाय दशा में प्रत्येक अवयवों में उसी प्रकार उत्पन्न होती है, जिस प्रकार प्रत्येक अवयवों में [१]रसविशेष इत्यादि उत्पन्न होते हैं। जब दृष्टान्त में यह स्थिति है, तब प्रकृत में भी यही मानना होगा कि चारों तत्त्वों के

---

१. अवयवों में विद्यमान गुणों को छोड़कर अवयवी में दूसरे गुण नहीं होते हैं। उदाहरण—नाना वर्ण वाले तन्तुओं से उत्पन्न वस्त्र में उन रूपों के बिना—जो उन तन्तुओं में विद्यमान हैं—दूसरा रूप नहीं होता है। आम्रफल के विभिन्न अवयवों में विद्यमान मधुर, अम्ल इत्यादि विभिन्न रसों से विलक्षण दूसरा कोई रस आम्रफल में नहीं होता। एक पान के पत्ते के अतिपक्व एक भाग में दुर्गन्ध रहती है, अल्प पक्व दूसरे भाग में सुगन्ध रहती है। अवयवों में विद्यमान इन दोनों गन्धों से व्यतिरिक्त दूसरा कोई गन्ध पान के पत्ते में नहीं हुआ करता है। कदलीदल के एक भाग में कठिन स्पर्श है, दूसरे भाग में मृदु स्पर्श है। इन दोनों स्पर्शों को छोड़कर कदलीदल में तीसरा कोई स्पर्श नहीं होता। वृक्ष के मूल भाग में महान् परिणाम है, मध्य आदि भागों में अल्प परिमाण है, इन परिमाणों को छोड़कर अवयवी वृक्ष में दूसरा कोई

चेत्, प्रकारान्तरेणायमभ्युपगतो वैदिकः पक्षः देहाख्यपिण्डातिरेके

---

परिमाण नहीं होता है। इन उदाहरणों के अनुसार प्रकृत में यह सिद्ध होता है कि अवयवों में विद्यमान चैतन्यों को छोड़कर अवयवी में दूसरा कोई चैतन्य हो नहीं सकता। प्रश्न—अनेक रूप वाले तन्तुओं से उत्पन्न वस्त्र में चित्र नामक दूसरे रूप को मानना होगा। न मानने पर अवयवी रूपशून्य हो जायगा और रूपशून्य होने पर वह अचाक्षुष हो जायगा; क्योंकि जो द्रव्य चक्षुर्ग्राह्य होगा उसमें समवाय सम्बन्ध से रूप का सद्भाव अवश्य अपेक्षित है। नाना रूपवाले तन्तुओं से उत्पन्न वस्त्र में चित्ररूप न मानने पर उसके चाक्षुषत्व का निर्वाह कैसे होगा? उत्तर—उस वस्त्र में चित्ररूप न मानने पर भी वस्त्र का चाक्षुषत्व इस प्रकार उत्पन्न होता है कि रूप जिन तन्तुओं में समवाय सम्बन्ध से रहता है, उन्हीं तन्तुओं में वस्त्र भी नैयायिक मतानुसार समवाय सम्बन्ध से रहता है। इस प्रकार रूपैकार्थ समवाय सम्बन्ध के अनुसार उस वस्त्र के चाक्षुषत्व का निर्वाह हो जाता है। तदर्थं चित्ररूप मानने की आवश्यकता नहीं। किञ्च, "चित्रं चेदेकता न स्यादेकं चेत् चित्रता कथम्। एकं च तच्च चित्रं च तत्तु चित्रान्तरं भवेत्"॥ कहकर विद्वानों ने चित्ररूप का खण्डन किया है। उनके इस कथन का भाव यह है कि वैशेषिक इत्यादि दार्शनिक नाना रूप वाले तन्तुओं से उत्पन्न वस्त्र में चित्र नामक जो एक रूप मानते हैं, यह समीचीन नहीं है; क्योंकि चित्र शब्द से अनेकत्व का बोध होता है। यदि वह रूप चित्र है तो रूप में अनेकत्व सिद्ध होता है, ऐसी स्थिति में उस रूप में एकत्व कैसे रहेगा? यदि वह रूप एक है, तो उसमें चित्रत्व अर्थात् अनेकत्व कैसे हो सकेगा? उस रूप को चित्र एवं एक मानना यह एक विचित्र बात ही होगी। किञ्च, यहाँ पर चार्वाकानुयायियों ने देह के अवयवों में चैतन्य न होने पर भी देह में चैतन्य का सद्भाव अनेक दृष्टान्तों से सिद्ध किया है। उन लोगों ने यह कहा है कि अम्ल एवं कर्पूर में विषशक्ति नहीं रहती है; किन्तु अम्ल एवं कर्पूर को मिलाने पर उसमें विषशक्ति उत्पन्न होती है। चूना तथा हरिद्रा में रक्त रूप नहीं रहता है, उनको मिलाने पर उस समुदाय में रक्त रूप उत्पन्न होता है। उसी प्रकार शरीर के प्रत्येक अवयवों में चैतन्य न होने पर भी उन अवयवों के समुदाय में अथवा उन अवयवों से बने हुए अवयवी में चैतन्य उत्पन्न हो सकता है, उनका यह कथन समीचीन नहीं है; क्योंकि अम्ल और कर्पूर को मिलाने पर उस समुदाय के अन्तर्गत एक-एक कण में भी विषशक्ति उत्पन्न होती है तथा चूना एवं हरिद्रा को मिलाने पर उस समुदाय के एक-एक अवयव में तथा उस अवयवी के एक-एक अवयव में रक्तरूप उत्पन्न होता है; परन्तु प्रकृत में शरीर के अवयवों को मिलाने पर उस समुदाय के अन्तर्गत अथवा उस अवयवी के अन्तर्गत प्रत्येक अवयव में चैतन्य की उत्पत्ति चार्वाकानुयायियों को भी मान्य नहीं है। ऐसी स्थिति में उपर्युक्त दृष्टान्तों से शरीर में उस चैतन्य की—जो शरीर के प्रत्येक अवयव में नहीं रहता है—उत्पत्ति सिद्ध नहीं की जा सकती।

सिद्धेऽनित्यत्वादिवादस्यायत्नवार्यत्वात् । [४]आगमेनैवास्य देहव्यतिरेकसिद्धिरित्येके । यथोक्तमात्मसिद्धौ—"आनुमानिकीमप्यात्मसिद्धिमश्रद्दधानाः श्रौतीमेव तां श्रोत्रियाः संगिरन्ते" इति ।

---

संसर्ग से शरीररूपी समुदाय में उत्पन्न होने वाला चैतन्य शरीर के प्रत्येक अवयवों में भी उत्पन्न होगा । शरीर के प्रत्येक अवयवों में चैतन्य मानने पर ही यह दोष दिया गया है कि उनमें अभिप्रायभेद एवं विवाद इत्यादि अनिवार्य हैं। चैतन्य अवयवों में न होकर अवयवी और समुदाय में उत्पन्न नहीं हो सकता है ।

'अस्तु तर्हि' इत्यादि । यहाँ पर यह शंका होती है कि यहाँ पर ऐसा माना जा सकता है कि देहस्थ भूतावयवविशेष ही ज्ञाता है, वही आत्मा है, वह नैयायिकों द्वारा स्वीकृत मन के समान शीघ्र संचार करने वाला है । अथवा 'हृदय में स्थित पित्तविशेष का प्रकाशक है' ऐसे वैद्यागम के कथन के अनुसार स्थिर है। देहस्थ इस भूतावयवविशेष को ज्ञाता जीवात्मा मानने में क्या आपत्ति है ? इस शंका का समाधान है कि इस प्रकार मानने पर एक प्रकार से वैदिक पक्ष ही अपनाया जायगा । शंका करने वाले के मतानुसार देहस्थ भूतावयवविशेष यदि आत्मा है, तो वह देह से भिन्न सिद्ध होता है। वैदिकों के मत में भी आत्मा देह से भिन्न ही है। इस प्रकार दोनों मतों में भी आत्मा देह से भिन्न सिद्ध होता है। अन्तर इतना ही है कि शंका करने वाले के मतानुसार वह देहस्थ भूतावयवविशेष—जो देह से भिन्न है—ज्ञानानन्द स्वरूप नहीं है ? वह अनित्य वैदिक मतानुसार आत्मा ज्ञानानन्द स्वरूप तथा नित्य है। इस प्रकार अन्तर रहने पर भी दोनों मतों में आत्मा देह से भिन्न सिद्ध होता है, इसमें अन्तर नहीं है। अतः यह कहना उचित ही है कि शंका करने वाले के मतानुसार भी देहातिरेक आत्मा ही सिद्ध होता है, इस प्रकार उसे वैदिक पक्ष को ही स्वीकार करना होगा । यदि देहातिरिक्त आत्मा मान्य हो जाय तो उस आत्मा के विषय में अनित्यत्व इत्यादि वाद का अनायास ही निराकरण किया जा सकता है तथा ज्ञानानन्दस्वरूपत्व भी अनायास में सिद्ध किया जा सकता है । कई विद्वान् यह मानते हैं कि[४] शास्त्र प्रमाण से ही आत्मा देह से व्यतिरिक्त सिद्ध होता है, प्रत्यक्ष

---

४. जो वादी यह मानते हैं कि शास्त्र से ही देहातिरिक्त आत्मा सिद्ध होता है, वह प्रत्यक्ष एवं अनुमान प्रमाण से सिद्ध नहीं हो सकता है, उनका यह भाव है कि सभी विद्वानों ने यह न्याय माना है कि "न हि दृष्टेऽनुपपन्नं नाम" । अर्थ—प्रत्यक्ष से सिद्ध होने वाले पदार्थ में अनुपपत्ति नहीं होती । प्रत्यक्ष से जो पदार्थ जैसे सिद्ध होता है, उस पदार्थ को वैसे ही मानना चाहिये । इस न्याय के अनुसार प्रत्यक्ष से देह ही आत्मा सिद्ध होता है; क्योंकि सब को ऐसा प्रत्यक्ष अनुभव होता है कि मैं स्थूल हूँ, मैं कृश हूँ इत्यादि । देह ही स्थूल एवं कृश होता है । इस प्रत्यक्ष से देह ही आत्मा सिद्ध होता है। इसमें अनुपपत्ति की शंका करना अयुक्त है । प्रत्यक्ष से आत्मा देह सिद्ध

( जीवात्मनो बाह्येन्द्रियव्यतिरेकः )

**[५]न चासौ बाह्येन्द्रियाणि, तेषां बहुत्वात् प्रतिनियतविषयत्वाच्च परस्परानुभूतार्थप्रतिसन्धानपरस्पराविवादनियमाद्यनुपपत्तेः । न च तेष्वन्यतमः, नियामकाभावात् । तत्समुदायः, समुदायोऽहमिति**

---

अथवा अनुमान प्रमाण से नहीं। अतएव आत्मसिद्धि ग्रन्थ में श्रीयामुनाचार्य स्वामी जी ने यह कहा है कि वैदिक विद्वान् इस बात पर श्रद्धा नहीं रखते हैं कि अनुमान प्रमाण से देहातिरिक्त आत्मा सिद्ध होता है। वे यही मानते हैं कि श्रुति प्रमाण से ही आत्मा देहातिरिक्त सिद्ध होता है।

( जीवात्मा बाह्य इन्द्रियों से व्यतिरिक्त है )

[५]'न चासौ' इत्यादि। यह आत्मा चक्षु इत्यादि बाह्य इन्द्रिय नहीं है; किन्तु उनसे भिन्न है। इसमें ये हेतु हैं—(१) चक्षुरादि इन्द्रिय अनेक हैं। यदि इन्द्रिय आत्मा है तो अनेक इन्द्रिय होने से आत्मा को भी अनेक मानना होगा। इन्द्रिय पाँच हैं। अतः आत्मा भी पाँच होंगे। प्रत्येक शरीर में पाँचों इन्द्रियों को आत्मा मानने पर

---

होता है, अतः देह को ही आत्मा मानना चाहिये। 'मैं स्थूल हूँ' इत्यादि प्रतीति अबाधित है। उसके अनुसार देह को आत्मा मानना ही उचित है। यह जो कहा गया है कि 'मेरा देह है' इत्यादि प्रतीतियों से देहातिरिक्त आत्मा सिद्ध होता है। यह कथन समीचीन नहीं, उपर्युक्त प्रतीति 'मेरे आत्मा है' इस प्रतीति के समान है। 'मेरे आत्मा है' इस प्रतीति के अनुसार कोई भी विद्वान् अहमर्थव्यतिरिक्त आत्मा को मानने के लिये तैयार नहीं, उसी प्रकार 'मेरा देह है' इस प्रतीति से भी देहातिरिक्त आत्मा को मानना उचित है। यदि आत्मा देहातिरिक्त होता तो 'मैं स्थूल नहीं हूँ', 'मैं ब्राह्मण नहीं हूँ', 'मेरा स्थूल है', 'मेरा ब्राह्मण है' इस प्रकार भेद-प्रतीति होनी चाहिये; परन्तु वैसी भेद-प्रतीति किसी को भी होती नहीं। इस विवेचन से यह सिद्ध होता है कि देह और आत्मा में ऐक्य शास्त्र को छोड़कर दूसरे किसी प्रमाण से भी खण्डित नहीं हो सकता। शास्त्रप्रमाण से ही देहातिरिक्त आत्मा सिद्ध हो सकता है।

५. कई चार्वाकमतानुयायी विद्वान् इन्द्रियों को आत्मा मानते हैं। वे अपने मत का इस प्रकार उपपादन करते हैं कि सुषुप्ति के समय देह बना रहता है, इन्द्रिय उपरत हो जाते हैं, उस समय ज्ञान नहीं होता। इससे सिद्ध होता है कि ज्ञान प्रबुद्ध इन्द्रियों का धर्म है, देह का धर्म नहीं तथा इससे मानना पड़ता है कि इन्द्रिय ही आत्मा है। किञ्च, चक्षुरादि इन्द्रिय विद्यमान होने पर ज्ञान होता है, विद्यमान न होने पर ज्ञान नहीं होता। इस प्रकार चक्षुरादि इन्द्रियों के अन्वय एवं व्यतिरेक के अनुसार अन्वय और व्यतिरेक रखने वाले रूपादि ज्ञान चक्षुरादि इन्द्रियों में रहें यही उचित है। इस युक्ति से भी इन्द्रिय आत्मा सिद्ध होता है। किञ्च, लोग यह कहा करते हैं कि यह

इति च । अस्यार्थ उच्यते—बुद्धिविशेषसम्बन्धो हि संख्यात्वेनोपपादितः । स च संयोग एव । यद्वा सङ्घातैकत्वाद्यभिप्रायं तदिदं मन्तव्यम् । वरदविष्णुमिश्रादिभिस्त्वात्मसिद्धिवचनानुसारेणातिरिक्तसंख्याऽभ्युपगता । यथोक्तम् — "प्रत्यक्षाश्रयवर्तिसंख्यापरिमाणपृथक्त्वसंयोगविभागपरत्वापरत्वद्रवत्वसादृश्यानि प्रत्यक्षाणि" इति । गुणेषु च संख्यादिसद्भाव उक्तः— "गुणाश्रितसंख्यादीनां संयुक्ताश्रितत्वेन ग्रहणम्" इति । एतदपि परमताभिप्रायेणेति मन्तव्यम् । यत्तु भट्टपराशरपादैः प्राकट्यनिराकरणादिप्रसङ्गेषु— "संख्या तु द्वितीयक्षण एव ज्ञायते सा संख्या समवायिनोऽ-

---

सविशेष ही बन जायगा—तात्पर्य है । हमने जो बुद्धिविशेषविषयरूप संख्या का वर्णन किया है, वह भी एक विशेष ही है । भगवान् यामुनमुनि ने आत्मसिद्धि में यह जो कहा है कि द्वित्व इत्यादि संख्या तभी तक रहती है, जब तक उनके आश्रय रहते हैं। उसका तात्पर्य यही है कि श्रीयामुनमुनि ने इस वैशेषिक प्रक्रिया से—कि द्वित्वादि अपेक्षाबुद्धि से उत्पन्न होते हैं, तथा अपेक्षाबुद्धि के नष्ट होने पर नष्ट हो जाते हैं—असहमत होकर वैशेषिकों को डराने के लिए ही वैसा कहा है । द्वित्वादि संख्याओं का यावदाश्रयभावित्व उनका अभिमत नहीं है । यही हमें प्रतीत होता है । भगवान् नाथमुनि ने प्रमेयपाद सप्तमाधिकरण में यही कहा है कि संख्या संयोग में अन्तर्भूत है और सब पदार्थों का वह वह स्वरूप ही संख्या है । इसका अर्थ यह है कि नीचे बुद्धिविशेष सम्बन्ध को संख्या सिद्ध किया गया है। वह सम्बन्ध संयोग ही है; क्योंकि बुद्धि द्रव्य होने से उसका द्रव्यों के साथ सम्बन्ध संयोग ही है । अतः संयोग में संख्या का अन्तर्भाव हो जाता है । अथवा अवयव संयोग का आश्रय लेकर रहने वाले पट इत्यादि संघातात्मक द्रव्यों में वह संयोग ही संख्या है। ऐसा मानकर ही यह कहा गया है कि संख्या संयोग में अन्तर्भूत है। ऐसा मानना ही उचित है । वरदविष्णु मिश्र इत्यादि विद्वानों ने आत्मसिद्धि-वचन के अनुसार अतिरिक्त संख्या को माना है । अतएव उन्होंने यह कहा है कि प्रत्यक्ष आश्रय में विद्यमान संख्या, परिणाम, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, द्रवत्व और सादृश्य ये गुण प्रत्यक्ष होते हैं। इस पंक्ति में उन्होंने संख्या का उल्लेख किया है। उन्होंने गुण इत्यादि में संख्या इत्यादि का सद्भाव माना है, तभी तो उन्होंने यह कहा है कि गुणों में विद्यमान संख्या इत्यादि संयुक्ताश्रिताश्रितत्व सन्निकर्ष से गृहीत होते हैं । चक्षुरिन्द्रिय से संयुक्त द्रव्य हैं और उन द्रव्यों के आश्रित गुण हैं। तदनन्तर उन गुणों का आश्रय लेकर संख्यादि रहते हैं । अतः इनका चक्षुरिन्द्रिय के साथ सन्निकर्ष संयुक्ताश्रिताश्रितत्व है । इस पंक्ति में भी उन्होंने संख्या का उल्लेख किया है; परन्तु यहाँ पर यह समझना चाहिए कि उन्होंने वैशेषिक इत्यादि दूसरों के मत के अभिप्राय के अनुसार ही संख्यादि का उल्लेख किया है, अपने मत के अनुसार नहीं; क्योंकि विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में संख्यादि से अतिरिक्त गुण नहीं माने जाते हैं। भट्टपराशरपाद ने प्राकट्य के निराकरण इत्यादि के प्रसङ्ग में

स्तीत्यविरोधः" इत्यादिषु प्रदेशेषु संख्याभ्युपगमनं व्यवहृतम्, तत् किंस्वित स्वाभ्युपगमेन, अथवा पराभ्युपगमेनेति न संविद्मः, प्रमेयनिरूपणविच्छेदात्।

( परिमाणनिरूपणम् )

परिमाणप्रत्ययविषयः परिमाणम्। तच्चतुर्धा—अणुमहद्दीर्घह्रस्वभेदात्। चत्वार्यपि परिमाणानि प्रतियोगिनिरूपितवेषाण्येव, इदमितोऽणु, इदमितो महत्, इदमितो ह्रस्वं दीर्घमित्येव प्रतीतेः। अत्र च विभुद्रव्येषु परिमाणं नास्तीत्येके, अपरिमितप्रत्ययात्। उक्तं हि श्रीवेदार्थसंग्रहव्याख्यानेऽनन्तपदव्याख्यानदशायां श्रीराममिश्रैः — "वस्तुपरिच्छेदो वस्तुनः परिमाणम्, देशपरिच्छेदस्तु तत्कार्य इत्युक्त्वा "अपरिच्छेदस्तु न गुणः" इत्यादि। उक्तं च भगवद्यामुनमुनिभिरागमप्रामाण्ये पूर्वपक्षे—"यदपि वियति परिमाण-

---

यह जो कहा है कि संख्या तो दूसरे ही क्षण में जानी जाती है, वह संख्या अपने से समवाय सम्बन्ध रखने वाला पदार्थ ही है; क्योंकि संख्या और उस पदार्थ में समवाय-सम्बन्ध होता है। ऐसे ऐसे स्थलों में उन्होंने संख्या में स्वीकृति का प्रतिपादन किया है, उसके विषय में हमें यही कहना है कि उन्होंने यह सब अपना मत मानकर कहा है या दूसरों का मत मानकर इसका निर्णय नहीं हो सकता; क्योंकि उस ग्रन्थ का प्रमेयनिरूपण विच्छिन्न हो गया है। ऐसी स्थिति में इन कथनों से अतिरिक्त संख्या सिद्ध नहीं हो सकती।

(परिमाण का निरूपण)

'परिमाणप्रत्यय' इत्यादि। परिमाण का यह लक्षण है कि यह वस्तु परिमित है। इस प्रकार की प्रतीति का जो विषय होता है, वह परिमाण है। वह परिमाण चार प्रकार का है—(१) अणु, (२) महत्, (३) दीर्घ और (४) ह्रस्व। इन चारों परिमाणों का स्वरूप प्रतियोगी से निरूपित अवश्य होता है; क्योंकि ऐसी ही प्रतीति हुआ करती है कि यह पदार्थ इस वस्तु से अणु है, यह वस्तु इस पदार्थ से महत् है, यह पदार्थ इस पदार्थ से ह्रस्व तथा उस पदार्थ से दीर्घ है। यहाँ पञ्चम्यन्तपदप्रतिपाद्य अर्थ प्रतियोगी होता है। यहाँ पर कुछ वादी यह कहते हैं कि सर्वव्यापक विभु द्रव्यों में परिमाण नहीं रहता है; क्योंकि विभु पदार्थ अपरिमित प्रतीत होते हैं। वेदार्थसंग्रह व्याख्यान में अनन्त पद की व्याख्या में श्रीराममिश्र ने यह कहा है कि वस्तु का जो परिमाण है, वही उस वस्तु का देशपरिच्छेद है। वस्तु परिमित होने से देश से परिच्छिन्न होती है। इस देश में है, उस देश में नहीं ,ऐसी स्थिति को प्राप्त है। अतः देशपरिच्छेद वस्तु-परिच्छेद फल सिद्ध होता है। ऐसा कहकर उन्होंने आगे यह कहा है कि विभु द्रव्य अपरिच्छिन्न अर्थात् अपरिमित होते हैं। उनमें जो अपरिच्छेद है, वह परिमाणाभाव-स्वरूप है, वह कोई गुण है। इससे विभु द्रव्यों में परिमाणाभाव फलित होता है।

मिह निदर्शितम्, तदपि विमर्शनीयमिव; परिमाणं हि नाम देशावच्छेद,: इयत्ता परितो भाववेष्टनमिति यावत् । न च नभसि तदस्तीति कथमिव तदिह निदर्शनतया निर्दिश्यते" इति ।

अन्ये त्वित इदमधिकमित्येवंरूपस्य परिमाणस्य तत्राप्युपपत्तेरस्त्येव तत्रापि परिमाणम् । अपरिमितत्वव्यवहारस्तु सङ्कुचितप्रमाणप्रतिक्षेपपर इत्याहुः ।

इदं च परिमाणाख्यं गुणान्तरं विवरणकारादिभिः स्वीकृतम् । जन्माद्यधिकरणे विवरणेऽप्युक्तम्— "वस्तुपरिच्छेदो वस्तुपरिमाणम्, देशपरिच्छेदस्तु तद्धेतुकः" इत्यादि ।

अथान्यन्मतम्—परिमाणमेव तत्त्वान्तरं नास्ति । तथा हि—देशव्याप्तिविशेष एव तत्तत्प्रतिसम्बन्धिनिरूपितवेषेण तत्तत्परिमाणम् । तत्त्वान्तरवादिनापि चैतत् परिमाणाविनाभूतमभ्युपगतम् । अतस्तदधिकस्वीकारे गौरवं

---

भगवान् यामुनमुनि ने आगमप्रामाण्य में पूर्वपक्ष में यह कहा है कि यह जो आकाशस्थ परिमाण यहाँ दृष्टान्तरूप में दिखाया गया है, वह भी विचारणीय ही है कि देश से होने वाला अवच्छेद ही परिमाण है । यह वस्तु इतनी है । ऐसा होना ही परिमाण है । चारों तरफ पदार्थों से घिरे रहना परिमाण कहलाता है । आकाश चारों तरफ किसी दूसरे पदार्थ से घेरा नहीं जाता है । अतएव सिद्ध होता है कि आकाश में परिमाण नहीं है । ऐसी स्थिति में आकाश में परिमाण को मानकर वह कैसे दृष्टान्त रूप में कहा जाता है । यामुनाचार्य की इस उक्ति से भी आकाश में परिमाणाभाव ही सिद्ध होता है । ऐसा कुछ वादियों का पक्ष है ।

'अन्ये त्वित' इत्यादि । अन्य वादी यह कहते हैं कि यह वस्तु इससे बड़ी है । इस प्रकार का भी एक परिमाण होता है । वह आकाश इत्यादि में रहे, इसमें कोई अनुपपत्ति नहीं है । अतः आकाशादि में भी परिमाण है । आकाशादि को जो अपरिमित कहा जाता है, उसका तात्पर्य यही है कि उनमें संकुचित परिमाण नहीं रहता । असंकुचित परम महत् परिमाण उनमें भी रह सकता है, यह दूसरे वादियों का मत है ।

'इदं च परिमाणाख्यम्' इत्यादि । विवरणकार इत्यादि विद्वानों ने परिमाण नामक अतिरिक्त गुण माना है । अतएव जन्माद्यधिकरण के विवरण में यह कहा गया है कि वस्तुपरिच्छेद ही वस्तुपरिमाण है, वस्तुपरिच्छिन्न होने से ही वह वस्तु देशपरिच्छिन्न होती है—इत्यादि । यह विवरणकार इत्यादि का मत है ।

'अथान्यत्' इत्यादि । यहाँ कुछ विद्वानों का यह मत है कि परिणाम अतिरिक्त तत्त्व नहीं है । तथा हि—प्रत्येक पदार्थ किसी न किसी देश को व्याप्त कर रहते हैं । यह देशव्याप्तिविशेष ही "यह इससे महान् है, यह इससे दीर्घ है" इस प्रकार

भवेत् । ननु न तावद् देशसंयोगमात्रं परिमाणम्, अतिप्रसङ्गात् । ततोऽवच्छिन्नदेशविशेष इति वाच्यम् । न चावच्छेदो येन केनापि; किन्तु परिमाणविशेषविशिष्टेनेति वाच्यम् । अतस्तदुपजीविना देशावच्छेदेन तदपह्नवो न युज्यते । देशपरिमाणं च देशान्तराधीनमित्यनवस्था च स्यात् । तस्मात् स्थितं तत्त्वान्तरं परिमाणमिति, तन्न, एवं ह्यवच्छेदनिरूपणम् — यत्संयुक्तं देशं देशान्तरं च यद् युगपदाक्रमितुं शक्तम्, तत् ततोऽधिकपरिमाणम् । यत्संयुक्तं देशमखिलमेकदैव यदाक्रमितुं न शक्तम्, तत् ततो न्यूनपरिमाणमिति । तथैकदिगार्जवावच्छेदेनाधिक्यं दैर्घ्यम्, तेनैव न्यूनभावो ह्रस्वत्वम्, बहुदिगवच्छेदेनाधिक्यं महत्त्वम्, तेनैव न्यूनभावोऽणुत्वम् । न

---

प्रतियोगिनिरूपित वेष को लेकर वह वह परिमाण बनता है। "यह इससे महान् है" इस प्रतीति का यही भाव है कि यह पदार्थ इस पदार्थ की अपेक्षा अधिक देश को व्यापने वाला है। इससे यही सिद्ध होता है देशव्याप्तिविशेष ही परिमाण है, परिमाण अतिरिक्त गुण नहीं है। जो वैशेषिक इत्यादि दार्शनिक परिमाण को अतिरिक्त गुण मानते हैं, उन्हें भी यह मानना पड़ता है कि यह देशव्याप्तिविशेष उस परिमाण का व्यापक है। वह परिमाण जहाँ जहाँ रहता है, वहाँ वहाँ यह देशव्याप्तिविशेष अवश्य रहता है। जो पदार्थ जिसकी अपेक्षा महान् होगा, वह अवश्य उस पदार्थ की अपेक्षा अधिक देश को व्यापता रहता है। ऐसी स्थिति में अतिरिक्त परिमाण मानने पर अवश्य गौरव दोष होगा। देशव्याप्तिविशेष को ही परिमाण मानना उचित है। प्रश्न—केवल देशसंयोग परिमाण नहीं हो सकता। देशसंयोग मात्र से अणु, महत् इत्यादि परिमाणों में भेद सिद्ध नहीं होगा; क्योंकि देशसंयोग इन सब परिमाणों का साधारण है। अतः ऐसा ही मानना होगा कि महत्परिमाणविशिष्ट वस्तु से अवच्छिन्न देश का संयोग ही महत्परिमाण है, तथा अणुपरिमाणविशिष्ट वस्तु से अवच्छिन्न देश का संयोग ही अणुपरिमाण है। इस प्रकार उन उन परिमाणों का लक्षण करना होगा। जिस किसी पदार्थ से अवच्छिन्न देश का संयोग परिमाण नहीं कहा जा सकता; क्योंकि अतिप्रसंग होगा। परिमाणविशेषविशिष्ट वस्तु से अवच्छिन्न देश का संयोग परिमाण है, ऐसा ही कहना होगा। परिमाणविशेष का अवलम्ब लेकर ही देशावच्छेद हुआ करता है। ऐसी स्थिति में उस देशावच्छेद को लेकर—जो परिमाणविशेष का आश्रय बनता है--उस परिमाण का अपलाप करना युक्त नहीं। यदि देशावच्छेद को ही परिमाण माना जाय तो अनवस्था अवश्य होगी; क्योंकि परिमाणविशेषविशिष्ट वस्तु से अवच्छिन्न देश का संयोग यदि परिमाण माना जाता है, तो अवच्छेदक उस वस्तु में विद्यमान परिमाण भी परिमाणविशेषविशिष्ट वस्त्ववच्छिन्न देश संयोग रूप ही होगा। इस प्रकार आगे आगे कल्पना करनी होगी, तथा च अनवस्था प्राप्त होगी। इन अनवस्था इत्यादि दोषों से बचने के लिए परिमाण नामक अतिरिक्त गुण मानना ही युक्त है।

चैतदधिकमणुत्वमस्तीत्यणुनिराकरणादपि सिद्धम्। चतुर्विधमप्येतदेकस्मिन् घटते। यथा स्तम्बविशेष एव स्तम्बान्तरापेक्षया स्थूलाणुत्वदीर्घह्रस्वत्व-व्यवहार इति। एवं च सति मात्रावच्छेदके किञ्चित् परिमाणं निर्दिष्टम्, येनोपजीव्यविरोधानवस्थादिदोषः स्यात्। एतेन देशस्यापि न्यूनाधिकत्वे व्याख्याते। न्यूनाधिकदेशसंयोगभेद एव स्वरूपातिरिक्तं परिमाणविशेषमन्त-रेण न घटत इति चेत्, न, राश्यादिषु दृष्टत्वात्। तत्र भागसंख्याधिक्यनिबन्धनः स इति चेत्, न, तर्हि सर्वत्र तत एवास्तु। प्रशिथिलसंयोगवति समभागवत्त्वेऽपि परिमाणभेदो दृष्ट इति चेत्? सत्यम्, तथापि प्रशिथिलसंयोगादेव

---

इस विवेचन से सिद्ध होता है कि परिमाण अतिरिक्त गुण है। ऐसा क्यों न माना जाय? उत्तर—अतिरिक्त परिमाण को न मानकर देशावच्छेदरूप परिमाण का इस प्रकार निरूपण किया जा सकता है कि जिस पदार्थ से संयुक्त देश एवं देशान्तर का जो पदार्थ एक काल में आक्रमण करता है, उससे वह अधिक परिमाण वाला है। जिस पदार्थ से संयुक्त संपूर्ण देश का जो पदार्थ एक काल में आक्रमण नहीं कर सकता है, उससे वह पदार्थ न्यून परिमाण वाला है। सीधे एक दिशा को तरफ जिस पदार्थ का आधिक्य है, उस पदार्थ का दीर्घ परिमाण माना जाता है। सीधे एक दिशा की तरफ जिस पदार्थ की न्यूनता हो, उस पदार्थ का ह्रस्व परिमाण माना जाता है। बहुत दिशाओं की तरफ जिस पदार्थ का आधिक्य हो, उस पदार्थ का महत्परिमाण माना जाता है। बहुत दिशाओं की तरफ जिस पदार्थ की न्यूनता हो, उस पदार्थ का अणुपरिमाण माना जाता है। प्रश्न—परमाणु परिमाण को अणुपरिमाण क्यों न माना जाय? उत्तर—उपर्युक्त अणुपरिमाण को छोड़कर दूसरा परमाणु परिमाण नामक अणुपरिमाण है ही नहीं; क्योंकि पहले ही अर्थात् प्रथम परिच्छेद में ही परमाणु का निराकरण हो गया है। यह चार प्रकार का परिमाण एक वस्तु में भी घटता है। उदाहरण-एक ही स्तम्ब अर्थात् तृणविशेष दूसरे स्तम्बों की अपेक्षा स्थूल, अणु, दीर्घ और ह्रस्व कहा जाता है। यहाँ पर यह ध्यान देने की बात है कि अब जो देशावच्छेद का निरूपण किया है, इसके अवच्छेदक में किसी भी परिमाण का उल्लेख नहीं है। अतएव उपर्युक्त उपजीव्य विरोध और अनवस्था इत्यादि दोष नहीं होते हैं। परिमाणविशेषविशिष्ट देश का संयोग ही परिमाण है, इस प्रकार कहने पर ही उपर्युक्त दोष स्थान पाते हैं। वैसा नहीं कहा गया है। अतएव उपर्युक्त दोषों के लिए स्थान भी नहीं है। इस प्रकार ही देश के न्यूनत्व और अधिकत्व की व्याख्या सम्पन्न होती है; क्योंकि देशान्तर को लेकर देश के न्यूनत्व एवं अधिकत्व का निरूपण होता है। प्रश्न—विना स्वरूपातिरिक्त परिमाण के न्यून देशसंयोग और अधिक देशसंयोग कैसे संगत होंगे? उत्तर-राशि आदि में परिमाणाश्रय अवयवी के न होने पर भी न्यून देशसंयोग और अधिक देशसंयोग उपलब्ध होते हैं। उनके निर्वाह के लिये स्वरूपातिरिक्त परिमाण मानने की कोई आवश्यकता नहीं।

**परिमाणविशेषोत्पादकतयाऽभिमतात्तावद्देशव्याप्तिरेवास्तु । समूढप्रसारित-चूर्णपुञ्जेऽपि हि तथा दृश्यते । एवं महत्त्वबहुत्वाभ्यामपि देशव्याप्ति-विशेष एवारभ्यते, न ततोऽन्यदान्तरालिकमनुपलभ्यमानमिति । उक्तं च भगवद्यामुनमुनिभिः – "परिमाणं हि नाम देशावच्छेदः" इति । भगवन्नाथ-मुनिभिरपि प्रमेयपादसप्तमाधिकरणे – "संख्यान्तर्भूतं परिमाणम्" इत्या-द्युक्त्वाऽनन्तरं चोक्तम् – "दूरत्वं दैर्घ्यम्, सामीप्यं ह्रस्वत्वम्, तिर्यग्-दूरत्वं स्थौल्यम्, तिर्यक्सामीप्यं कार्श्यम्, स्वांशस्याग्रे स्वांशस्थिति-रार्जवम्, स्वांशस्य स्वांशस्थितिर्वक्रता, एकदिक्स्थान्त्यावयवानां विरुद्ध-**

---

प्रश्न—वहाँ तो राशि में अन्तर्गत व्रीहि इत्यादि भागों की संख्या अधिक है, अधिक संख्या के भागों के कारण ही राशि आदि में अधिक देशव्याप्ति होती है, वहाँ अवयवि-गत परिमाण की आवश्यकता नहीं, ऐसा ही क्यों न माना जाय ? उत्तर—तब तो सर्वत्र भागों की संख्या में आधिक्य और न्यूनता के कारण ही पदार्थों में अधिक देश-व्याप्ति तथा न्यून देशव्याप्ति हो, कहीं भी अतिरिक्त परिमाण की आवश्यकता नहीं होगी । प्रश्न—पदार्थ में उतने के उतने ही अवयव रहते हैं, वहाँ अवयवों का संयोग दृढ़ होने पर उस पदार्थ में न्यून परिमाण देखने में आते हैं, तथा अवयवसंयोग के शिथिल होने पर उसी पदार्थ में अधिक परिमाण देखने में आते हैं । यहाँ अवयवों की संख्या में आधिक्य और न्यूनता नहीं, अवयव संख्या तो वैसी ही है । यह परिमाण-भेद अतिरिक्त परिमाण मानने पर ही संगत होगा। उत्तर – यहाँ वैशेषिकों ने अवयवों के जिस दृढ़ संयोग को न्यून परिमाण का उत्पादक तथा अवयवों के जिस शिथिल संयोग को अधिक परिमाण का उत्पादक माना है, उस दृढ़ संयोग से उस पदार्थ की न्यून देशव्याप्ति तथा उस शिथिल संयोग से उस पदार्थ की अधिक देशव्याप्ति होती है । ऐसा ही मानना उचित है । मध्य में अतिरिक्त परिमाण को मानना निरर्थक है । मुट्ठी में निहित चूर्णपुञ्ज को बाहर फेंकने पर अधिक देशव्याप्ति देखने में आती है, चूर्णपुञ्ज में अवयविभेद न होने से परिमाण-भेद नहीं है । वहाँ केवल प्रशिथिल-संयोग के प्रभाव से ही अधिक देशव्याप्ति माननी होगी । वैसे ही सर्वत्र मानना उचित है । वैशेषिकों ने यह जो माना है कि अवयवों के बहुत्व से त्र्यणुक में महत्परिमाण उत्पन्न होता है, दो महान् अवयवों से उत्पन्न अवयवी में अवयवगत महत्त्व से महत्त्व उत्पन्न होता है, तूल पिण्ड में प्रचय से अर्थात् अवयवों के शिथिलसंयोग के प्रभाव से महत्त्व उत्पन्न होता है । इस प्रकार अवयवों की संख्या, परिमाण और प्रचय से तीन प्रकार का परिमाण उत्पन्न होता है। इन परिमाणों के अनुसार देशव्याप्ति होती है । वैशेषिकों का यह मत समीचीन नहीं; क्योंकि जिस प्रकार प्रचय अर्थात् भागों के शिथिलसंयोग से अधिक देशव्याप्ति होती है, उसी प्रकार अवयवगत बहुत्व संख्या एवं अवयवगत महत्त्व से देशव्याप्ति विशेष ही उत्पन्न होती है, बीच में दूसरा कोई परिमाण नहीं होता; क्योंकि उसका अनुभव नहीं होता है । भगवान् यामुनमुनि ने कहा है कि

दिक्स्थान्त्यावयवदूरत्वसामीप्यसाम्यं वृत्तत्वम्, केवलविरुद्धदिगन्तांशेभ्यः कोणविरुद्धदिगन्तांशानां दूरत्वसामीप्यसाम्यं चतुरस्रत्वम्" इति। किञ्चिदन्तरमतिक्रम्य चोक्तम्— "अनेकव्याप्तिर्महत्ता, तदभावो मन्दत्वम्" इति। देशकालसंख्योन्मानादिसर्वसाधारणपरिमाणमात्रस्य च स्वरूपमुक्तम्— "समस्तभावतदात्मा परिमाणम्" इति।

अत्रेदं तत्त्वम्—आयामविस्तारघनभेदेन त्रिविधं परिमाणम्। यथासम्भवं प्राक्प्रत्यग्दक्षिणोत्तरोर्ध्वाधःपर्यवसितं चैतत्। तत्र त्रिष्वपि

---

देशावच्छेद ही परिमाण है, अतिरिक्त कोई परिमाण है ही नहीं। भगवान् नाथमुनि ने प्रमेयपाद सप्तमाधिकरण में यह कहकर—कि परिमाण संख्या में अन्तर्भूत है (क्योंकि भाग संख्या का आधिक्य ही महत्त्व है, तथा भाग संख्या की न्यूनता ही अणुत्व है)—अनन्तर यह कहा है कि मूल की अपेक्षा अग्रभाग दूर में हो, यह दूरत्व ही दीर्घत्व है। मूल की अपेक्षा अग्रभाग उसके समीप हो, यह सामीप्य ही ह्रस्वत्व है। तिर्यक् होकर अग्रभाग दूसरे अग्रभाग से दूर में हो, यह दूरत्व ही स्थूलत्व है। तिर्यक् होकर एक अग्रभाग दूसरे अग्रभाग के समीप में हो, यह सामीप्य ही कृशत्व है। अपने अंश के अग्रभाग में अपना दूसरा अंश स्थित हो, इस प्रकार एक अंश ऊपर दूसरा अंश उसके ऊपर तीसरा अंश—इस क्रम से एक अंश के ऊपर दूसरा अंश हो—यही ऋजुत्व है। स्वांश के बगल में दूसरा स्वांश रहे इसी प्रकार एक-एक स्वांश के बगल में दूसरा-दूसरा स्वांश रहे—यही वक्रता है। एक दिशा में रहने वाले अन्त्य अवयवों के विरुद्ध दिशा में रहने वाले अन्त्य अवयवों के साथ दूरत्व और सामीप्य में समता होना ही वर्तुलत्व है। केवल विरुद्ध दिगन्तांशों का केवल विरुद्ध दिगन्तांशों के साथ तथा कोणविरुद्ध दिगन्तांशों का कोणविरुद्ध दिगन्तांशों के साथ दूरत्व एवं सामीप्य में समता होना ही चतुरस्रत्व है। भाव यह है कि एक वस्तु में प्राच्य और प्रतीच्य दिगन्तांशों का जैसा दूरत्व और सामीप्य है, यदि वैसे ही दक्षिण और उत्तर दिगन्तांशों का दूरत्व और सामीप्य हो, तथा आग्नेय और वायव्य कोणों का जैसा दूरत्व और सामीप्य है, यदि वैसा ही दूरत्व और सामीप्य नैऋत और ऐशान दिगन्तांशों का भी हो, तो वहाँ चतुरस्रत्व माना जाता है। इस प्रकार कहकर आगे थोड़ा अतिक्रमण करके श्री नाथमुनि ने यह कहा है कि अनेक देशों में व्याप्ति ही महत्ता है। उस व्याप्ति का अभाव ही मन्दत्व है। क्रोश और गव्यूति इत्यादि जो देश परिमाण हैं, मास और संवत्सर इत्यादि जो काल परिमाण हैं, बीस और तीस इत्यादि जो संख्यापरिमाण हैं, पुरुष और हस्त इत्यादि जो उन्मान अर्थात् ऊर्ध्व मान हैं—इन सब का साधारण जो परिमाण सामान्य है, उसके स्वरूप का ऐसा वर्णन उन्होंने किया है कि सब पदार्थों का वह वह स्वरूप विशेष ही परिमाण है।

'अत्रेदं तत्त्वम्' इत्यादि। परिमाण तीन प्रकार का है—(१) आयाम, (२) विस्तार और (३) घन। यह परिमाण प्राची और प्रतीची, दक्षिण और उत्तर, ऊपर और नीचे—

दिग्द्वन्द्वेषु यत्राधिक्यं स आयामः, यत्र मध्यमत्वं स विस्तारः, यत्र न्यूनत्वं तद्घनमिति । त्रयाणामप्येषां सङ्करतारतम्यभेदाद्बहुविधो व्यवहारः । विभुद्रव्येषु कात्स्न्र्यापेक्षायां परिमाणं नास्ति । तत्तदवच्छेदापेक्षायां यथासम्भवं व्यवहार इति ।

( पृथक्त्वनिरूपणम् )

पृथक्त्वं पृथग्व्यवहारकारणं पृथग् गुण इति काणादादयः । तदिदं भेदमात्रान्नातिरिच्यते, प्रत्ययस्य तावन्मात्रेण विश्रान्तेः, कल्पकानां चान्यथासिद्धेः, भिन्नशब्देन च सहप्रयोगादर्शनात्, भेदावध्यवधिकतया द्रव्येष्वि-

---

ऐसे दिग्द्वन्द्वों में पर्यवसित रहता है । तीनों दिग्द्वन्द्वों में जहाँ आधिक्य हो, वह आयाम है । तीनों दिग्द्वन्द्वों में जहाँ मध्यमरूप हो, वह विस्तार है, तथा जहाँ न्यूनता हो वह घनपरिमाण है । इन तीनों परिमाणों के संकर तारतम्य के अनुसार नाना प्रकार का व्यवहार होता है । विभु द्रव्य के स्वरूप को लेकर विचार करने पर यह मानना होगा कि विभु द्रव्य में परिमाण नहीं है । घट और मठ इत्यादि उपाधियों से अवच्छिन्न विभु द्रव्य के प्रदेशविशेषों को लेकर देखा जाय तो औपाधिक परिमाण का व्यवहार होता है ।

( पृथक्त्व का निरूपण )

'पृथक्त्वम्' इत्यादि । वैशेषिक इत्यादि दार्शनिक यह कहते हैं, कि पृथक्त्व एक अलग गुण है, उसका लक्षण यह है कि यह पदार्थ इस वस्तु से पृथक् है, इस प्रकार के व्यवहार का जो कारण है, वह पृथक्त्व है । यह पृथक्त्व एक गुण है। इसके विषय में हमें यह कहना है कि यह पृथक्त्व भी भेद ही है, उससे भिन्न नहीं है । एक पदार्थ दूसरे पदार्थ से भिन्न है । इस भेद को लेकर पृथक्त्व की प्रतीति होती है । यह इससे भिन्न है, यह इससे पृथक् है—ऐसे कथन का भाव एक ही है । पृथक्त्व भेद से भिन्न है । इस प्रकार अतिरिक्त पृथक्त्व गुण की कल्पना करने के लिये जो प्रमाण दिये जाते हैं, वे सब अन्यथासिद्ध हैं । उनसे अतिरिक्त पृथक्त्व सिद्ध नहीं होगा । किञ्च, भेद और पृथक्त्व यदि भिन्न पदार्थ होते तो "यह इससे भिन्न है, यह इससे पृथक् है" ऐसा सहप्रयोग होना चाहिये; परन्तु सहप्रयोग नहीं होता है । पौनरुक्त्य के कारण ही सहप्रयोग नहीं होता है । इससे भेद और पृथक्त्व में ऐक्य ही सिद्ध होता है । किञ्च, भेद जितने पदार्थों में रहता है; उतने पदार्थों में पृथक्त्व भी रहता है । अद्रव्यों में भेद भी रहता है और पृथक्त्व भी रहता है । अद्रव्यों में रहने वाला वह पृथक्त्व गुण नहीं बन सकता; क्योंकि वैशेषिकों की यह मान्यता है कि अद्रव्यों में गुण नहीं रहता । किञ्च, जितने पदार्थों का प्रतियोगिरूप में द्रव्यों के समान अद्रव्यों में भी भेद की प्रतीति एवं व्यवहार होता है, उतने पदार्थों का प्रतियोगिरूप में द्रव्यों के समान अद्रव्यों में भी पृथक्त्व की प्रतीति एवं व्यवहार होता है । जिस प्रकार तमाम

**वाद्रव्येषु च पृथक्त्वधीव्यवहारदर्शनात्। सा भ्रान्तिरिति चेत्, न, बाधकाभावात्। भेदशब्दार्थ एव च पृथक्त्वाख्यगुणोऽस्त्विति चेत्, न, तस्य स्वरूपसंस्थाननीलपीतादिभिर्निर्वाहात्, अपर्यायबुद्ध्युपाधिना तेषु सर्वेषु भेदशब्दव्युत्पत्तेः, स्वरूपादिशब्दवत्, तस्यैव चान्योन्याभावत्वात्। इदमिदं**

---

द्रव्यों को प्रतियोगी मानकर तमाम द्रव्यों से अद्रव्यों में भेद की प्रतीति एवं व्यवहार होता है, उसी प्रकार तमाम द्रव्यों को प्रतियोगी मानकर तमाम द्रव्यों से अद्रव्यों में भेद की प्रतीति एवं व्यवहार होता है। अतः अद्रव्यों में रहने वाला वह पृथक्त्व गुण नहीं माना जा सकता है। प्रश्न—अद्रव्यों में होने वाली पृथक्त्व प्रतीति भ्रान्ति है। ऐसा मानने में क्या आपत्ति है? उत्तर—उत्तर काल में कभी बाधक ज्ञान ही होता है। ऐसी स्थिति में अद्रव्यों में होने वाली पृथक्त्व प्रतीति को भ्रम मानना उचित नहीं है, प्रमा ही मानना उचित है। प्रश्न—द्रव्यों में विद्यमान भेद शब्दार्थ को ही वैशेषिक मतानुसार यदि पृथक्त्व नामक गुण मान लिया जाय, तो इसमें क्या आपत्ति है? उत्तर—स्वरूप संस्थान अर्थात् असाधारण धर्म और नील, पीत इत्यादि से इतरव्यावृत्ति फलित होती है, अतः ये स्वरूप इत्यादि ही भेद हैं। इन्हें वैशेषिक भी पृथक्त्व गुण नहीं मानते हैं। अतः भेदशब्दार्थ पृथक्त्व गुण नहीं माना जा सकता है। प्रश्न—ये स्वरूप इत्यादि अननुगत हैं, ये अनुगत भेदशब्द के बोध्य कैसे होंगे? उत्तर—विलक्षणबुद्धि-विषयत्व ही भेदशब्द का प्रवृत्तिनिमित्त है। जो ऐक्य-विरोधी प्रतीति का विषय होता है, वह भेद कहलाता है। स्वरूप इत्यादि ऐक्य-विरोधी का विषय है। इनमें ऐक्य-विरोधी प्रतीतिविषयत्व अनुगत धर्म है। अतएव अनुगत भेदशब्द से ये बोध्य होते हैं। इसमें स्वरूप शब्द इत्यादि शब्द उदाहरण हैं। घट-पट और नील-पीत इत्यादि भिन्न-भिन्न पदार्थ एक अनुगत स्वरूप शब्द से बोधित होते हैं। इसका कारण यही है कि इतर व्यावृत्त स्वासाधारणरूपत्व इस स्वरूप शब्द का प्रवृत्तिनिमित्त है। वह रूप घट और पट इत्यादि में अनुगत है। अतएव ये इस एक अनुगत स्वरूप शब्द से बोध्य होते हैं। उसी प्रकार प्रकृत में स्वरूपादि के विषय में यह समझना चाहिए कि ये भी एक अनुगत भेद के अर्थ बनते हैं। प्रश्न—भले ही भेद शब्दार्थ पृथक्त्व गुण न हों, परन्तु द्रव्यमात्र में रहने वाले अन्योन्याभाव को पृथक्त्व गुण मानने में क्या आपत्ति है? उत्तर—नील-पीतादिरूप भेद ही अन्योन्याभाव है, अन्योन्याभाव भेद से भिन्न नहीं है। अन्योन्याभाव और भेद एक ही पदार्थ हैं। इनसे भिन्न पृथक्त्व गुण का साधक कोई प्रमाण नहीं है, अतः इन्हें ही पृथक्त्व मानना चाहिए। प्रश्न - यह जो कहा गया है कि पृथक्त्व नामक गुण भेद से भिन्न नहीं है, स्वरूप इत्यादि ही भेद है। यह भेद ही अन्योन्याभाव है, यह कथन समीचीन नहीं है; क्योंकि अन्योन्याभाव और भेद एक पदार्थ नहीं हो सकता, तथा अन्योन्याभाव और पृथक्त्व भी एक पदार्थ नहीं हैं; क्योंकि अन्योन्याभाव 'यह वस्तु वह पदार्थ नहीं है" इस प्रकार प्रतीत होता है। अन्योन्याभाव किसी भी अवधि की अर्थात् पञ्चम्यन्तपद-प्रतिपाद्य अर्थ की अपेक्षा नहीं रखता है; परन्तु भेद और पृथक्त्व अवधि की अपेक्षा

**न भवतीत्यत्र अवधिनिरूप्यत्वमन्योन्याभावस्य न दृष्टमिति चेत्, न, शब्दविशेषात् तथोपपत्तेः। पृथक्त्वाख्यगुणवाचकान्यशब्दपर्यायसम्बन्धे पञ्चमी पाणिनेर्विवक्षितेति चेत्, कथम्? अन्योन्याभावपर्यायविवक्षायां घटात् पटो न भवतीत्यपि प्रयोगप्रसङ्गादिति चेत्, न, धर्मिपर्यन्तेष्विति विशेषात्।**

रखता है; क्योंकि "यह उससे भिन्न है", "यह उससे पृथक् है" इस प्रकार पञ्चम्यन्त-पदप्रतिपाद्य अवधि को लेकर ही भेद एवं पृथक्त्व की प्रतीति होती है। ऐसी स्थिति में निरवधिक अन्योन्याभाव और सावधिक भेद एवं पृथक्त्व एक पदार्थ कैसे माना जा सकता है? उत्तर—अन्योन्याभाव भेद और पृथक्त्व एक ही पदार्थ हैं। सबमें प्रतियोगी की अपेक्षा रहती है। नञ् से जहाँ अन्योन्याभाव बोध्य होता है, वहाँ प्रथमान्त पद से प्रतियोगी बोधित होता है। जहाँ वही अन्योन्याभाव नञ् से बोधित न होकर भेदशब्द से अथवा पृथक्त्व शब्द से बोधित होता है, वहाँ उन शब्दों के योग में व्याकरण से पञ्चमी के विधान से पञ्चम्यन्त पद से प्रतियोगी का बोध होता है। कहीं प्रथमान्त से प्रतियोगी बोधित हो, कहीं पञ्चम्यन्त से प्रतियोगी बोधित हो, इससे नञ् भेद और पृथक्त्व शब्द का प्रयोग ही प्रयोजक है। इससे नञ्, भेद और पृथक्त्व इन शब्दों से बोध्य अर्थ में भेद फलित नहीं होगा। अतः अन्योन्याभाव भेद और पृथक्त्व को एक पदार्थ मानने में कोई विरोध नहीं। प्रश्न—पाणिनि ने "अन्यारादितर" इत्यादि सूत्र में अन्य शब्द के योग में पञ्चमी का विधान किया है। अन्य शब्द से वे सभी शब्द विवक्षित हैं, जिनका अर्थ अन्य शब्द के अर्थ के समान है। अन्य शब्द का अर्थ पृथक्त्व है, अन्योन्याभाव नहीं। यदि अन्योन्याभाव अन्य शब्द का अर्थ होगा, तो अन्योन्याभाववाचक नञ् निपात के योग में भी पञ्चमी प्राप्त होगी, तथा च "पट घट नहीं" के स्थान में "पट घट से नहीं" ऐसा प्रयोग प्राप्त होगा; परन्तु वैसा प्रयोग होता नहीं। इससे यही सिद्ध होता है कि अन्य शब्दार्थ पृथक्त्व तथा नञर्थ अन्योन्याभाव भिन्न पदार्थ हैं। उनमें अभेद कैसे माना जा सकता है? उत्तर—अन्योन्याभाव पृथक्त्व और भेद एक ही पदार्थ है। अन्य शब्द का अर्थ भेद वाला अर्थात् अन्योन्याभाव वाला है। पृथक् शब्द का भी वही भेद वाला अर्थ है; परन्तु नञ् का अन्योन्याभाव ही अर्थ है, अन्योन्याभाव वाला अर्थ नहीं है। अन्योन्याभाव वाला धर्मी है और अन्योन्याभाव धर्म है। "अन्यारादितर" इत्यादि पाणिनि सूत्र का यही तात्पर्य है कि अन्य शब्द के समान जो शब्द अन्योन्याभाव वाले धर्मी के वाचक हैं, उन शब्दों के योग में पञ्चमी होती है। अन्य पृथक् और इतर इत्यादि धर्मिवाचक शब्द हैं, उनके योग में पञ्चमी होना उचित है; परन्तु नञ् अन्योन्याभावरूपी धर्म मात्र का ही वाचक है, धर्मी का वाचक नहीं। अतएव नञ् के योग में पञ्चमी नहीं होती। इतने से नञर्थ अन्योन्याभाव और अन्य इतर पृथक् इत्यादि शब्दों से बोधित अन्योन्याभाव रूपी धर्म में भेद मानना उचित नहीं है। अन्य और पृथक् इत्यादि शब्दों से बोधित अन्यत्व और पृथक्त्वरूपी धर्म और नञ्-बोध्य अन्योन्याभाव एक ही वस्तु हैं। प्रश्न—यदि अन्योन्याभाव वाले धर्मी के वाचक अन्य और पृथक् इत्यादि शब्दों के योग में ही पञ्चमी होती, तो "घट का पट से पृथक्त्व

**पृथक्त्वमिति निर्देशे कथमिति चेत्, न, तस्यापि धर्मिणमुल्लिख्यैव धर्मबोधकत्वात्। अमानोनादयस्त्वसत्त्वे वर्तमाना नावध्याकाङ्क्षिणः। यद्वा तेषां समानाधिकरण एवावधिरिति सिद्धं भेदमात्रमेव पृथक्त्वमिति। उक्तं च भेदसमर्थनानन्तरं भट्टपराशरपादैः—"तदेवं क्लृप्तैरेव द्रव्यजातिगुणकर्मभिर्धर्मैरशेषाणामनुरुक्तवित्तिव्याहारव्यवहाराणामुपपत्तेर्भेदो नाम न**

है" इस प्रयोग में पृथक्त्वरूप धर्म का वाचक "पृथक्त्व" शब्द के योग में "पट से" पञ्चमी क्यों कर प्रयुक्त होती है? उत्तर—"पृथग्वस्तुनो भावः पृथक्त्वम्" इस व्युत्पत्ति के अनुसार धर्मिवाचक पृथक् शब्द से भावार्थक प्रत्यय करने पर पृथक्त्व शब्द की निष्पत्ति होती है। पृथक्त्व शब्द भी प्रकृति से अन्योन्याभाव वाले धर्मी का बोध कराकर ही धर्म का बोध कराता है। अतः वह भी प्रकृत्यंश से धर्मी का बोधक ही है। अतः उसके योग में पञ्चमी हो सकती है। इसमें कोई अनुपपत्ति नहीं है। "अ" "मा" "नो" "न" इत्यादि जो अव्यय हैं, वे असत्त्व अर्थात् लिङ्ग एवं संख्या इत्यादि से सम्बन्ध न रखने वाले अर्थ के वाचक हैं। "उच्चैः" इत्यादि शब्दों के समान वे धर्मिपर्यन्त के वाचक नहीं हैं, अतएव वे अवधिवाचक पञ्चमी की आकांक्षा नहीं करते हैं, यह एक पक्ष है जो दोषग्रस्त है। दोष यह है कि यदि अन्योन्याभाव वाले धर्मी के वाचक शब्दों के योग में ही पञ्चमी होती तो "पट का घट से भेद है" इस प्रयोग में धर्मवाचक भेद शब्द के योग में पञ्चमी क्यों हुई? अतः यह मानना होगा कि चाहे वे शब्द अन्योन्याभावरूपी धर्म के वाचक हों, अथवा अन्योन्याभाववान् धर्मी के वाचक हों, उन सभी शब्दों के योग में पञ्चमी होती है। ऐसी स्थिति में यह प्रश्न उठता है कि अन्योन्याभावरूपी धर्म का वाचक "नञ्" अव्यय के योग में पञ्चमी क्यों नहीं होती है? पञ्चमी न होने से यही फलित होगा कि नञ्बोध्य अर्थ और अन्य, पृथक् इत्यादि शब्दों से बोध्य अर्थ भिन्न-भिन्न हैं, एक नहीं हैं। ऐसी स्थिति में इन सभी शब्दों का बोध्य अर्थ एक कैसे माना जा सकता है? इस अस्वारस्य के कारण दूसरा पक्ष कहा जाता है। वह यह है कि नञ् के योग में समान विभक्तिक शब्द प्रतिपाद्य अर्थ अवधि अर्थात् प्रतियोगी होता है। ऐसे अर्थ को ही प्रतियोगी रूप में लेना यह नञ् का स्वभाव है। भेद अन्य और पृथक् इत्यादि शब्दों के योग में पञ्चम्यन्त शब्द प्रतिपाद्य अर्थ ही प्रतियोगी होता है। ऐसे अर्थों को प्रतियोगी रूप में लेना इन शब्दों का स्वभाव है। व्युत्पत्ति से यह स्वभाव विदित होता है, अतः इस विवेचन से यह सिद्ध होता है कि भेद ही पृथक्त्व है, पृथक्त्व भेद से भिन्न नहीं है। भेद के समर्थन के बाद भट्टपराशरपाद ने यह कहा है कि प्रमाणसिद्ध द्रव्य, जाति, गुण और कर्म इन धर्मों से ही सब प्रकार की विलक्षण बुद्धि, विलक्षण शब्दप्रयोग और विलक्षण प्रतीति उपपन्न हो जाती है। अतः भेद नामक अपूर्व दूसरे धर्म के कल्पना की आवश्यकता नहीं। इस विवेचन से ही वैशेषिकों से कल्पित पृथक्त्व और विशेष इत्यादि पदार्थ तथा द्वित्व और त्रित्व ऐसी संख्याओं से मेल रखने वाले द्विपृथक् और त्रिपृथक्त्व

धर्मान्तरमपूर्वं कल्प्यम् । अतएव वैशेषिकपरिक्लृप्ताः पृथक्त्वविशेषादयोऽपि प्रोत्सारिताः" इत्यादि । भेदस्यैकानेकगतत्वविकल्पपरिहारे चोक्तम्—

नीलिमश्वेतिमानावप्यनेकावेव धर्मिणम् ।
नीलं शुभ्रं च भिन्दानौ स्फुटं ह्युपलभामहे ॥
ये विशेषपृथक्त्वादिसापेक्षं कल्पयन्ति ते ।
बिभ्यत्वात्माश्रयादिभ्यो न वयं दृष्टवादिनः ॥ इति ।

तदेवं स्वरूपधर्मौ यथासम्भवं पृथक्छब्देन भिन्नादिशब्देन च व्यपदिश्येते। उक्तं च न्यायतत्त्वे प्रमेयपादसप्तमाधिकरणे—"अतिरेकव्यतिरेकभेदेन द्विविधो भेदः" इति। अत्रातिरेको धर्म्यन्तरेष्वसन् धर्मः, व्यतिरेको धर्मधर्म्यादिः स्वरूपम् । यत्तु तस्मिन्नेवाधिकरणे— "ऐक्यं साकल्येन संयोगः, तदभावो भेदः" इत्युक्तम्, तद्विभागाभिप्रायम् ।

( विभागनिरूपणम् )

संयोगविरोधी गुणो विभाग इति परे, तदयुक्तम्, नोदनपाटनादीनामेव

---

इत्यादि पदार्थ भी निरस्त हो जाते हैं । किञ्च, उन्होंने भेद के विषय में इस विकल्प के—कि क्या भेद एक में रहता है, अथवा भिन्नों में रहता है—परिहार में यह कहा है कि हम यह स्पष्ट अनुभव करते हैं कि नीलरूप और श्वेतरूप ऐसे दो विरुद्ध धर्म अपने आश्रय नील पदार्थ और श्वेत पदार्थ को भिन्न कर देते हैं। जो वैशेषिक दार्शनिक द्रव्यों में ऐसे भेद की—जो द्वित्व और द्विपृथक्त्व इत्यादि की अपेक्षा रखता है—कल्पना करते हैं, वे भले आत्माश्रय और अन्योन्याश्रय इत्यादि दोषों से भयभीत हों; क्योंकि द्वित्व और द्विपृथक्त्व इत्यादि पदार्थ भेद की अपेक्षा रखते हैं, तथा द्वित्व और द्विपृथक्त्व इत्यादि की अपेक्षा रखता है। अतः उनके मत में आत्माश्रय इत्यादि दोष स्थान पाते हैं। अतः भले ही वे उन दोषों से डरें, प्रत्यक्षदृष्ट नील इत्यादि को ही भेद मानने वाले हम लोगों को किसी दोष से डरने की आवश्यकता नहीं; क्योंकि हमारे मत में वैसे दोष होते ही नहीं । इस विवेचन से यह फलित हुआ कि यथासम्भव स्वरूप और धर्मपृथक् शब्द एवं भिन्न इत्यादि शब्दों से बतलाया जाता है। अतः भिन्न शब्द और पृथक् शब्द पर्याय हैं। न्यायतत्त्व के प्रमेयपाद सप्तमाधिकरण में यह कहा गया है कि भेद दो प्रकार के हैं—( १ ) अतिरेक और (२) व्यतिरेक। दूसरे धर्मी में न रहने वाला धर्म अतिरेक कहलाता है। अर्थात् असाधारण धर्म अतिरेक कहलाता है। धर्म और धर्मी इत्यादि का स्वरूप व्यतिरेक है। उसी अधिकरण में यह जो कहा गया है कि पूर्णरूप से संयोग ऐक्य है, उस संयोग का अभाव भेद है। इस कथन में भेद शब्द से विभाग विवक्षित है।

( विभाग का निरूपण )

'संयोगविरोधी' इत्यादि । वैशेषिक इत्यादि परवादी यह कहते हैं कि संयोग से

संयोगविध्वंसकत्वात्, विभागजनकतयाऽभ्युपगतानामेव तद्ध्वंसकत्वोपपत्तेः। न च संयोगजनकजातीयत्वादिनाऽनुकूलस्य कर्मादेस्तद्ध्वंसकत्वमनुपपन्नमिति वाच्यम्, रूपादिजनकतयाऽभ्युपगतानामग्निसंयोगादिजातीयानां रूपादिनाशकत्वाभ्युपगमात्। स्वजन्यव्यक्तेरपि स्वनाश्यत्वमिष्टम्, किं पुनरन्यस्याः। उत्पाद्यमानघटादिषु शब्दोत्पादकतया कश्चिद् गुणः कल्प्यत इति चेत्, न, तत्रापि विभागजनकस्य पाटनादेरेव तज्जनकत्वोपपत्तेः, तस्य च संयोगविशेषरूपत्वात्, विभक्तप्रत्ययस्य च संयोगाभावविषयतयोपपत्तेः।

---

विरोध रखने वाला गुण विभाग है। उनका यह कथन युक्तियुक्त नहीं; क्योंकि उन्होंने जिन नोदन और पाटन अर्थात् फाड़ना इत्यादि से विभाग की उत्पत्ति और उस विभाग से संयोग का नाश माना है, उन नोदनादि क्रियाओं से संयोग का ध्वंस ही उत्पन्न हो सकता है, बीच में विभाग नामक गुण मानने की आवश्यकता नहीं है। प्रश्न—कुछ कर्म एवं अदृष्ट संयोग के जनक हैं, इनका सजातीय होने से अन्यान्य कर्म एवं अदृष्टों को संयोग के अनुकूल ही मानना चाहिए। इस प्रकार जो कर्म एवं अदृष्ट संयोग के अनुकूल बनते हैं, उनको संयोग का नाशक मानना युक्त नहीं है। अतः विभाग को ही संयोगनाशक मानना चाहिए। उत्तर—कुछ अग्नि-संयोग इत्यादि रूपादि के कारण माने जाते हैं, इनके सजातीय होने पर भी इतर अग्नि संयोग इत्यादि को जैसे रूपादि का नाशक माना जाता है, उसी प्रकार उन कर्म इत्यादि को—जो संयोगजनक कर्म इत्यादि के सजातीय हैं, वे संयोग के नाशक माने जा सकते हैं। इसमें कोई अनुपपत्ति नहीं है। लोक में यह देखा जाता है कि उसी कारण से उत्पन्न कार्य व्यक्ति उसी कारण से नष्ट हो जाता है। उदाहरण—दण्ड से उत्पन्न घट उसी दण्ड से नष्ट हो जाता है। ऐसी स्थिति में एक सयोग का जनक कार्य इत्यादि दूसरे संयोग को नष्ट करे, इसमें सर्वथा अनुपपत्ति नहीं है। यहाँ तो उत्पाद्य एवं विनाश्य संयोग व्यक्ति भिन्न-भिन्न हैं। प्रश्न—घट इत्यादि जब फोड़े जाते हैं, तब उनमें शब्द उत्पन्न होता है। घटादि में उन शब्दों के उत्पादक एवं गुण की अवश्य कल्पना करनी होगी। वही गुण विभाग है। ऐसा मानने में क्या आपत्ति है? उत्तर—वहाँ जिन फोड़ने इत्यादि क्रियाओं को विभाग का जनक माना जाता है, उन क्रियाओं से शब्द उत्पन्न होता है, इस प्रकार माना जा सकता है। इसमें कोई दोष नहीं है। वह क्रिया भी कोई अतिरिक्त पदार्थ नहीं है; किन्तु वह संयोगरूप है। प्रश्न—"घट और पट विभक्त हैं" इस प्रतीति के अनुसार विभाग मानना चाहिए। उत्तर—उस विभक्त प्रतीति का विषय-विभाग संयोगाभावरूप है, उस प्रतीति से घट और पट में संयोगाभाव ही सिद्ध होगा। उससे व्यतिरिक्त विभाग नामक गुणविशेष सिद्ध नहीं होगा। प्रश्न—यदि संयोगाभाव ही विभाग का शब्दार्थ है, तो मेरु और विन्ध्य में भी संयोग का अभाव है, अतः "मेरु और विन्ध्य विभक्त हैं" ऐसी प्रतीति होनी चाहिए। वैसी प्रतीति क्यों नहीं होती? उत्तर—विभाग शब्द का मुख्य अर्थ संयोग-ध्वंस है।

**तर्हि मेरुविन्ध्ययोरपि विभक्तप्रत्ययः किं न स्यादिति चेत्, न, तस्य विध्वंसात्मकत्वात् । संयोगाभावमात्रनिबन्धनश्च विभक्तप्रत्ययस्तत्रापि केषाञ्चिद् जायते । उपचाराच्च तन्निर्वाहो भवतामपि । एवं क्वचित् स्वरूपभेदनिबन्धनो विभक्तप्रत्ययो निर्वाह्यः । क्षणिकस्य विभागस्य स्थिरध्वंसात्मकत्वं कथमिति चेत्, न, तस्य परिभाषामन्तरेण क्षणिकत्वे प्रमाणाभावात्, प्रति-**

---

मेरु और विन्ध्य में संयोग का ध्वंस हुआ नहीं है, अतः वैसी प्रतीति नहीं होती है। कहीं-कहीं उपचार अर्थात् लक्षणा से संयोगात्यन्ताभाव भी विभाग शब्दार्थ माना जाता है। उस गौणार्थ संयोगात्यन्ताभाव को लेकर बहुतों को "मेरु और विन्ध्य विभक्त हैं" ऐसी प्रतीति होती है। इस प्रकार औपचारिक प्रयोगों का निर्वाह अतिरिक्त विभाग गुण को मानने वाले वैशेषिकों को भी करना ही होगा। किञ्च कहीं-कहीं संयुक्त पदार्थों में ही स्वरूप भेद को लेकर विभक्त प्रतीति हुआ करती है। वहाँ स्वरूप भेद विभाग शब्दार्थ होता है। प्रश्न – विभाग क्षणिक है, संयोग-ध्वंस स्थिर है, ऐसी स्थिति में क्षणिक विभाग स्थिर संयोग-ध्वंस कैसे बन सकता है ? उत्तर--वैशेषिक भले ही अपनी परिभाषा के अनुसार विभाग को क्षणिक मानें, परन्तु विभाग का क्षणिकत्व किसी प्रमाण से सिद्ध नहीं होता। उसमें कोई प्रमाण ही नहीं। प्रश्न—यदि विभाग स्थिर है तो विभाग होने के बाद पाँच-छः क्षण बीतने पर 'ये पदार्थ विभक्त हैं" ऐसी प्रतीति क्यों नहीं होती ? उत्तर—संयोग-ध्वंस ही विभाग है, वह स्थिर है। संयोग उसका प्रतियोगी है। यदि प्रतियोगी संयोग का स्मरण बना रहता है, तो "ये पदार्थ विभक्त हैं" ऐसी प्रतीति अवश्य होती है, यह प्रतीति तब तक रहेगी, जब तक पुनः संयोग न हो। पुनः संयोग होने पर "ये पदार्थ विभक्त हैं' ऐसी प्रतीति नहीं होगी। प्रश्न—यदि विभाग संयोग का ध्वंस ही है, पुनः संयोग होने पर भी प्राचीन संयोग का ध्वंस विद्यमान होने से "ये पदार्थ विभक्त हैं" ऐसी प्रतीति होनी चाहिए। परन्तु वैसी प्रतीति नहीं होती। यह क्यों ? उत्तर--आप लोगों के अर्थात् विभाग के अतिरिक्त मानने वालों के मत में भी पुनः संयोग होने पर भी प्राचीन संयोग का ध्वंस विद्यमान है, ऐसी स्थिति में "ये पदार्थ असंयुक्त हैं" ऐसी प्रतीति होनी चाहिए; परन्तु वैसी प्रतीति नहीं होती, ऐसा क्यों ? इस प्रकार प्रश्न उपस्थित होने पर आप जो उत्तर देंगे, वही उत्तर हम भी देंगे। आपको यही उत्तर देना होगा कि "ये पदार्थ असंयुक्त हैं" ऐसी प्रतीति तभी होगी, जब उस पदार्थ में उत्पन्न सभी संयोगों का नाश हुआ हो, यदि उस पदार्थ में एक भी संयोग बना रहेगा तो वैसी प्रतीति नहीं होगी। उसी प्रकार हम भी यही उत्तर देंगे कि विभक्त प्रतीति नहीं होगी, जिन पदार्थों में उत्पन्न सभी संयोगों का ध्वंस हो गया हो, यदि उन पदार्थों में एक भी संयोग रहेगा, तो वैसी प्रतीति नहीं हो सकती है। प्रश्न—दोनों द्रव्यों का विभाग होता है। विभाग दोनों द्रव्यों में रहने वाला पदार्थ है। जिस प्रकार दोनों द्रव्यों में रहने वाला संयोग गुण माना जाता है, उसी प्रकार दोनों द्रव्यों में रहने वाले विभाग को गुण ही मानना चाहिए। उत्तर – आप महान् वैशेषिक प्रतीत होते हैं। दोनों द्रव्यों में विद्य-

**योगिस्मरणादौ तद्विभागवानयमिति प्रत्ययस्य यावत्पुनःसंयोगमुत्पत्तेः। प्रध्वंसात्मकत्वे पुनः संयोगे सत्यपि विभक्तबुद्धिः स्यादिति चेत्, न, भवतामपि पूर्वसंयोगप्रध्वंसस्य विद्यमानत्वेनासंयुक्तप्रत्ययप्रसङ्गात्। यावदुत्पन्नसंयोगध्वंसे सति तदा तदा तत्तत्प्रतियोगिकतया तथा प्रतीतिरिति चेत्, तुल्यम्। द्रव्यद्वयनिष्ठतया प्रतीयमानस्य संयोगवद् गुणत्वमुचितमिति चेत्, अहो! महावैशेषिकोऽसि। यदभावस्य प्रतियोग्याधारिणः स्वतोऽमिलितत्वमेवमभिमन्यसे। उभयनिरूप्यप्रतियोगिकतया हि संयोगप्रध्वंसस्योभयनिष्ठत्वप्रत्ययोऽभ्युपगत एव भवद्भिः। असंयुक्ताविति संयोगप्रागभावात्। ननु ध्वंसोऽपि भावान्तरमेव भवतामिति शब्दान्तरेण विभागः स्वीकृत इति चेत्, न, उत्तरसंयोगादिमात्रात्मकत्वात्। सजातीयस्यैव कथं विरोधित्वमिति**

---

मान पदार्थ गुण ही हो सकता है। ऐसे कहने वाले आपको यह मानना होगा कि संयोगध्वंस दोनों द्रव्यों में नहीं रहता है; क्योंकि आपके कथन के अनुसार उसे गुण बनना होगा, यदि वह दोनों द्रव्यों में रहे। वास्तव में संयोगध्वंस गुणभिन्न होने पर भी दोनों द्रव्यों में अवश्य रहता है; क्योंकि संयोगध्वंस का जो प्रतियोगी संयोग है, वह दोनों द्रव्यों में रहता है। दोनों से निरूपित होने वाला संयोग संयोगध्वंस का प्रतियोगी है। अतएव संयोगध्वंस भी दोनों द्रव्यों में रहता है; क्योंकि जो प्रतियोगी का आधार है, वह अभाव का आधार माना जाता है। दो द्रव्य संयोग के आधार हैं, वे दोनों ही द्रव्य कालान्तर में संयोगध्वंस के भी आधार बनते हैं। इस विवेचन से यह सिद्ध होता है कि संयोगध्वंस गुणभिन्न होने पर भी दोनों द्रव्यों में रहता है। यह अर्थ आपको अर्थात् वैशेषिक को भी मान्य है। ऐसी स्थिति में यह नियम—कि दोनों द्रव्यों में रहने वाला पदार्थ गुण ही हो सकता है--कैसे माना जा सकता है। इस नियम के अनुसार विभाग को कैसे गुण माना जा सकता है। विभाग संयोगध्वंस ही है। संयोगध्वंस भी संयोग के समान दोनों द्रव्यों में रहने वाला पदार्थ है। प्रश्न—संयोग होने के पूर्व उन पदार्थों के विषय में "ये दोनों द्रव्य असंयुक्त हैं" ऐसी जो प्रतीति होती है, वह तो संयोगध्वंस को लेकर हो नहीं सकती; क्योंकि उन द्रव्यों का संयोग हुआ ही नहीं; ऐसी स्थिति में वह प्रतीति विभाग को लेकर ही होगी। अतः विभाग मानना ही पड़ेगा। उत्तर—वह प्रतीति संयोग प्रागभाव को लेकर होती है, क्योंकि आगे संयोग होने वाला है। अतः विभाग मानने की कोई आवश्यकता नहीं। प्रश्न—आपके मत में दूसरा भाव पदार्थ ही अभाव माना जाता है। अतः संयोगध्वंस को भी एक भाव पदार्थ ही मानना होगा। वह भाव पदार्थ विभाग ही है। अतः आपको भी विभाग मानना होगा। उत्तर—पूर्वदेशसंयोगध्वंस उत्तरदेशसंयोगरूप ही है। वह उत्तरदेशसंयोग भी एक भाव पदार्थ ही है। उससे अतिरिक्त विभाग जो वैशेषिक मत में माना जाता है, उसका साधक कोई प्रमाण नहीं है। अतएव वह अमान्य है।

**चेत्, अभावनिरूपणं यावदेतच्चोद्यं मा स्म विस्मरः। प्रत्ययस्तु वियुक्तो विघटितो विश्लिष्टो विनष्टसंयोगो विभक्तो विप्रकृष्टो देशान्तरगत इति तुल्यरूप एव जायते। एतदखिलमभिसन्धायोक्तं न्यायतत्त्वे प्रमेयपादसप्तमाधिकरणे— "वियोगो न वक्तव्यः" इति। तत्रैव पश्चादप्युक्तम्— "अत्यन्तसामीप्यं संयोगः, दूरत्वं वियोगः" इति। अनेन संयोगोऽप्यपलपितः स्यादिति चेत्, सामीप्यस्य समीपदेशसंयोगात्मनैव निरूप्यत्वात्। तथा चादेशादेशिनोरविशेषेण द्वयोरपि संयोगसिद्धिः। दूरत्वमपि देशविशेषसंयोग एवेति न ततोऽतिरिक्तो विभाग इति।**

( परत्वापरत्वनिरूपणम् )

**दिक्कालापेक्षया परापरधीहेतुगुणौ परत्वापरत्वे इति परे। तेऽपि**

---

प्रश्न—ध्वंस प्रतियोगी से विरोध रखने वाला पदार्थ है और संयोगध्वंस संयोग से विरोध रखने वाला पदार्थ है। यदि पूर्वदेशसंयोगध्वंस उत्तरदेशसंयोगरूप है, तो मानना पड़ेगा कि संयोग ही संयोग से विरोध रखता है। यह कैसे हो सकता है ? दोनों संयोग सजातीय हैं, अतः सजातीय सजातीय से कैसे विरोध रख सकता है ? उत्तर—अभावनिरूपण तक इस प्रश्न को मत भूलो। अभावनिरूपण के समय इसका उत्तर दिया जायगा। "यह पदार्थ वियुक्त हुआ", "यह पदार्थ विघटित हुआ", "यह पदार्थ विश्लिष्ट हुआ", "इस पदार्थ का संयोग विनष्ट हुआ", "अतएव यह पदार्थ विनष्ट संयोगवाला है", "यह पदार्थ विभक्त हुआ", "यह पदार्थ विप्रकृष्ट हो गया", "यह पदार्थ देशान्तर पहुँच गया"—इन शब्दों से एक प्रकार की ही प्रतीति उत्पन्न होती है। इससे भी सिद्ध होता है कि विभाग संयोगाभाव से अतिरिक्त नहीं है। इन सब अर्थों को मन में लेकर ही न्यायतत्त्व में प्रमेयवाद के सप्तमाधिकरण में यह कहा गया है कि विभाग का अलग निरूपण करने की आवश्यकता नहीं है; क्योंकि वह अतिरिक्त नहीं है। इसके बाद उस ग्रन्थ में यह कहा गया है कि अत्यन्त सामीप्य ही संयोग है, तथा दूर रहना ही वियोग है। प्रश्न—तब तो इस ग्रन्थ से संयोग का भी अपलाप हो जाता है; क्योंकि इस ग्रन्थ में अत्यन्त सामीप्य ही संयोग कहा गया है। ऐसी स्थिति में अतिरिक्त संयोग कैसे सिद्ध होगा ? उत्तर—सामीप्य का निरूपण ऐसा ही करना होगा कि समीपदेशसंयोग ही सामीप्य है। ऐसी स्थिति में जिस सामीप्य को मानकर संयोग का अपलाप करने के लिए प्रवृत्ति होती है, वह सामीप्य स्वयं समीपदेशसंयोग रूप है। अतः संयोग का अपलाप नहीं हो सकता। वह सिद्ध होकर ही रहेगा। जिस दूरत्व को वियोग अर्थात् विभाग कहा गया है, वह दूरत्व भी देशविशेषसंयोग ही है, दूरदेशसंयोग ही दूरत्व कहा गया है, दूरदेशसंयोग ही विभाग है। इससे अतिरिक्त विभाग नहीं है। अथ च अतिरिक्त विभाग के होने में कोई प्रमाण नहीं।

( परत्व एवं अपरत्व का निरूपण )

'दिक्कालापेक्षया' इत्यादि। वैशेषिक इत्यादि दूसरे दार्शनिक यह कहते हैं कि

**दिक्कालसम्बन्धविशेषान्नातिरिक्ते, लाघवात्। अप्रत्यक्षपदार्थसंयोगः कथं प्रत्यक्ष इति चेत्, न, दिक्कालयोरपि प्रत्यक्षत्वस्य समर्थितत्वात्। यादृशोपाध्यवच्छिन्नदिक्कालसम्बन्धः परत्वापरत्वोत्पादको भवताम्, तथाविध एव सोऽस्माकं व्यवहारविषय इति नातिप्रसङ्गगन्धोऽपि। यदि च व्यवहार-**

---

परत्व और अपरत्व ऐसे दो गुण हैं। उनका लक्षण यह है कि पर एवं अपर—ये दो पदार्थ हैं, इस प्रकार की बुद्धि का असाधारण कारण जो गुण है, वह परत्व एवं अपरत्व है। यह परत्व एवं अपरत्व भी दो प्रकार का है— (१) दिक्कृत और (२) कालकृत। दूरस्थ पदार्थ में दिक्कृत परत्व एवं समीपस्थ पदार्थ में दिक्कृत अपरत्व है। ज्येष्ठ में कालकृत परत्व है और कनिष्ठ में कालकृत अपरत्व है। एक दिशा में दोनों पदार्थों में दूरस्थ पदार्थ के विषय में वह पदार्थ इस पदार्थ से विप्रकृष्ट है, अर्थात् दूरस्थ है। इस प्रकार की जो अपेक्षाबुद्धि होती है, वह दिक्कृत परत्व का निमित्तकारण है, तथा उन पदार्थों में सन्निहित पदार्थ के विषय में "यह पदार्थ उससे सन्निहित है, अर्थात् समीपस्थ है" इस प्रकार की जो अपेक्षाबुद्धि होती है, वह दिक्कृत अपरत्व का निमित्तकारण है। दूरस्थ पदार्थ और दिशा का वह संयोग—जो दूरस्थ पदार्थ में संयुक्तसंयोगों की अधिकता को लाने वाला माना जाता है—दिक्कृत परत्व का असमवायिकारण है। इन दोनों कारणों से दूरस्थ पदार्थ में दिक्कृत परत्व गुण उत्पन्न होता है। तथा समीपस्थ पदार्थ और दिशा का वह संयोग—जो समीपस्थ पदार्थ में संयुक्तसंयोगों को अल्पता को लाने वाला माना जाता है—दिक्कृत अपरत्व का असमवायिकारण है। इन दोनों कारणों से समीपस्थ पदार्थ में दिक्कृत अपरत्व उत्पन्न होता है। अनियत दिशा में रहने वाले युवा और वृद्ध इन दोनों में वृद्ध के विषय में "यह युवा से अधिक काल सम्बद्ध है" इस प्रकार अपेक्षाबुद्धि होती है। यह अपेक्षाबुद्धि कालकृत परत्व गुण को उत्पत्ति में निमित्तकारण है। वृद्ध और काल का वह संयोग—जो सूर्यचलन क्रियागत बहुत्व को वृद्ध में ला देता है—परत्व का असमवायिकारण है। इन दोनों कारणों से वृद्ध में कालकृत परत्व उत्पन्न होता है। इसी प्रकार युवा के विषय में "यह वृद्ध की अपेक्षा अल्पकाल से सम्बन्ध रखता है" इस प्रकार की अपेक्षाबुद्धि उत्पन्न होती है। यह अपेक्षाबुद्धि ही युवा में कालकृत अपरत्व की उत्पत्ति में निमित्तकारण है। युवा और काल का वह संयोग—जो युवा में सूर्य परिस्पन्दन क्रियागत अल्पत्व को ला देता है—कालकृत अपरत्व का असमवायिकारण है। इन दोनों कारणों से युवा में कालकृत अपरत्व उत्पन्न होता है। इस प्रकार वैशेषिक परत्व एवं अपरत्व गुण की व्याख्या करते हैं। इसके विषय में हमारा यह मत है कि दिक्काल का सम्बन्धविशेष ही परत्व एवं अपरत्व है। वे दिक्काल-सम्बन्धविशेष से अतिरिक्त नहीं हैं। प्रश्न—दिशा और काल अप्रत्यक्ष पदार्थ हैं। पदार्थों के साथ दिशा का जो संयोग होता है, वह भी अप्रत्यक्ष है; क्योंकि दोनों प्रत्यक्ष पदार्थों में जो संयोग होता है, वही प्रत्यक्ष होता है। प्रत्यक्ष पदार्थ और अप्रत्यक्ष पदार्थ में जो संयोग होता है, वह प्रत्यक्ष नहीं

**निर्वाहके सिद्धेऽपि परापरप्रत्ययमात्राद् गुणान्तरक्लृप्तिः, परापरजाति-परापरपरिमाणपरापरज्ञानशक्त्यादिष्वपि तादृशगुणकल्पनप्रसङ्गः,**

होता है। प्रकृत अप्रत्यक्ष दिशा और काल का इतर पदार्थों के साथ जो संयोग होता है, वह प्रत्यक्ष नहीं हो सकता है। परत्व एवं अपरत्व प्रत्यक्ष पदार्थ हैं। ये उपर्युक्त संयोग कैसे माने जा सकते हैं? उत्तर—हमने जड़द्रव्यपरिच्छेद में यह सिद्ध कर दिया है कि दिशा और काल प्रत्यक्ष प्रतीत होने वाले पदार्थ हैं। आप लोगों के अर्थात् वैशेषिकों के मत में यादृश उपाधिसम्बन्ध दिक्काल के पदार्थों के साथ होने वाले संयोग को संयुक्तसंयोग एवं सूर्यपरिस्पन्द में विद्यमान आधिक्य एवं अल्पत्व को लाने वाला माना जाता है, तथा परत्व एवं अपरत्व का उत्पादक माना जाता है। हमारे मत में वे ही दिक्कालसम्बन्ध स्वयं परत्व एवं अपरत्व बनकर परापरव्यवहार के विषय बनते हैं। अतिप्रसङ्ग का अवकाश ही नहीं है। हमारे मत में लाघव है; क्योंकि हम दिक्कालसम्बन्ध से अतिरिक्त परत्वापरत्व नहीं मानते हैं। इस प्रकार दिक्कालसम्बन्ध को लेकर परापरव्यवहार का निर्वाह होने पर भी यदि केवल परापरप्रतीति के बल पर ही परत्वापरत्व नामक गुणान्तरों की कल्पना की जाय तो अतिप्रसङ्ग उपस्थित होगा; क्योंकि जातियों के विषय में यह प्रतीति होती है कि द्रव्यत्व जाति पर-जाति है, तथा पृथिवीत्व जाति अपर-जाति है। परिमाण के विषय में भी यही प्रतीति होती है कि यह परिमाण पर अर्थात् अधिक परिमाण है, तथा परिमाण अपर अर्थात् छोटा परिमाण है। ज्ञान के विषय में ऐसी प्रतीति होती है कि यह ज्ञान पर अर्थात् बड़ा ज्ञान है, तथा यह ज्ञान अपर अर्थात् छोटा ज्ञान है। शक्ति के विषय में भी ऐसी प्रतीति होती है कि यह शक्ति पर अर्थात् बड़ी है, तथा यह शक्ति अपर अर्थात् छोटी है। इसी प्रकार अनेक गुणों के विषय में परत्वापरत्व बुद्धि होती है। उनके आधार पर वैशेषिकों को जाति-परिमाण ज्ञान और शक्ति में भी परत्वापरत्व गुणों को मानना पड़ेगा। यदि इस पर वैशेषिक यह कहें कि जाति इत्यादि में परत्वापरत्व नामक गुणान्तर मानने की आवश्यकता नहीं; क्योंकि दूसरे ही प्रकार से उस व्यवहार का निर्वाह हो जाता है। जाति अधिक व्यक्तियों में रहे, यही जाति का परत्व है; जाति अल्प व्यक्तियों में रहे, यही जाति का अपरत्व है। अधिक देश तक घेरना ही परिमाण का परत्व है और अल्प देश तक घेरना परिमाण का अपरत्व है। अधिक विषयों का ग्रहण करना ही ज्ञान का परत्व है एवं अल्प विषयों का ग्रहण करना ही ज्ञान का अपरत्व है। अधिक कार्यों को सम्पन्न करना ही शक्ति का परत्व है, तथा अल्प कार्यों को सम्पन्न करना ही शक्ति का अपरत्व है। इस प्रकार निर्वाह हो जाता है। अतः जाति इत्यादि में अतिरिक्त परत्व एवं अपरत्व गुण को मानने की आवश्यकता नहीं— तब तो हम भी यही कहेंगे कि द्रव्यों में भी अतिरिक्त परत्वापरत्व गुणों को मानने की आवश्यकता नहीं; क्योंकि द्रव्य का अधिक कालसम्बन्ध ही कालकृत परत्व है, तथा द्रव्य का अल्पकालसम्बन्ध ही कालकृत अपरत्व है, एवं द्रव्य का अधिक दिक्सम्बन्ध ही दिक्कृत परत्व है और द्रव्य का अल्प दिक्सम्बन्ध ही दिक्कृत अपरत्व है। इस बात को हम पहले ही कह चुके हैं। किञ्च, आप लोगों को अर्थात् वैशेषिकों को प्राक्त्व और प्रत्यक्त्व

अविशेषात् । न्यूनाधिकव्यक्तिवृत्तिन्यूनाधिकदेशावच्छेदादिभिस्तत्र निर्वाह इति चेत्, अत्रापि न्यूनाधिकदिक्कालसम्बन्धात् तन्निर्वाह इत्युक्तमेव। भवद्भिरपि प्राक्प्रत्यक्त्वादयः पूर्वोत्तरत्वादयो दिक्कालसंयोगमात्ररूपा निर्वाह्याः । तदत्र को नाम विशेषो दृष्टः ? येन गुणान्तरकल्पने कुतूहलमत्रभवताम् । परत्वापरत्वे विना संयुक्तसंयोगभूयस्त्वाल्पीयस्त्वयोरेव दुर्निरूपत्वमिति चेत्, तह्यन्योन्याश्रयः, व्यावृत्ततया निरूपितयोरेव तयोः परत्वापरत्वनिमित्तत्वम्, तदुत्पन्नाभ्यामेव परत्वापरत्वाभ्यां तन्निरूपणमिति । अनिरूपितयोरेव तयो-

---

इत्यादि को दिक्संयोगविशेष मानकर ही तथा पूर्वत्व और उत्तरत्व इत्यादि को कालसंयोग विशेषरूप मानकर ही निर्वाह करना पड़ता है। ऐसी परिस्थिति में परत्व एवं अपरत्व को भी दिक्कालसंयोगविशेष मानकर निर्वाह किया जा सकता है। आप लोगों ने परत्व एवं अपरत्व में कौन-सी विशेषता देखी है ? जिससे परत्व एवं अपरत्व को अतिरिक्त गुण मानने के लिये आप लोगों को कुतूहल होता है ? वास्तव में उनको अतिरिक्त मानना अनावश्यक है। प्रश्न—उन दिक्संयोगविशेषों से—जो संयुक्त संयोगगत भूयस्त्व एवं अल्पत्व के व्यञ्जक हैं—परत्व एवं अपरत्व गुण की अन्यथासिद्धि नहीं कही जा सकती; क्योंकि परत्व एवं अपरत्व के बिना संयुक्त संयोगगत भूयस्त्व एवं अल्पत्व का निरूपण नहीं हो सकता; कारण परत्व जनकत्व ही संयुक्त संयोग में भूयस्त्व है और अपरत्व जनकत्व ही संयुक्त संयोग में अल्पीयस्त्व है; तथा परत्व जनकत्व ही तपनपरिस्पन्द क्रियागत भूयस्त्व है, एवं अपरत्व जनकत्व ही तपनपरिस्पन्द क्रियागत अल्पीयस्त्व है। परत्व एवं अपरत्व को लेकर संयुक्त संयोगगत भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व का निरूपण करना पड़ता है, तथा सूर्यपरिस्पन्दगत भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व का निरूपण करना पड़ता है। ऐसी परिस्थिति में परत्व एवं अपरत्व की अन्यथासिद्धि कैसे हो सकती है ? उत्तर—यदि परत्व और अपरत्व को लेकर ही उपर्युक्त भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व का निरूपण कर्तव्य हो तो अन्योन्याश्रय दोष अवश्य उपस्थित होगा, जो उपर्युक्त भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व विलक्षण रूप में ज्ञात होते हैं, वे ही परत्व एवं अपरत्व के निमित्तकारण हो सकते हैं। लोक में देखा जाता है कि जब तक कुलाल दण्ड को इतर विलक्षणरूप में नहीं जानता है, तब तक वह घट निर्माण के लिये दण्ड को नहीं ले सकता है। उसी प्रकार प्रकृत में भी यह सिद्ध होता है कि इतर व्यावृत्तरूप में विदित उपर्युक्त भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व ही परत्व एवं अपरत्व का कारण होगा। उन भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व से उत्पन्न परत्व एवं अपरत्व के बल पर ही उस भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व का निरूपण करना होगा, इतर व्यावृत्त रूप में समझना होगा। अतः अन्योन्याश्रय दोष अवश्य मानना पड़ेगा। प्रश्न—भले ही भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व इतर व्यावृत्तरूप में न समझे जायँ, उससे कोई हानि नहीं है। स्वरूपतः विद्यमान भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व ही परत्व एवं अपरत्व का कारण होता है। अतः अन्योन्याश्रय दोष नहीं होगा। उत्तर—यदि स्वरूपतः विद्यमान भूयस्त्व एवं अल्पीयस्त्व

रुत्पादकत्वमिति चेत्, तारानिशाकरादिष्वपि तथा प्रत्ययः स्यात्। दूरत्वे-नान्तरालाग्रहणान्नैवमिति चेत्, त्यज तर्हि सत्तया कारकत्वम्। तथा च सिद्धं नः समीहितमिति। यत्तु प्रमेयसङ्ग्रहे श्रीविष्णुचित्तैरुक्तम्—"दूरे कथमिति चेत्, तत्र कुशलमेव। द्युमणिगगनादीतरव्यावृत्तमेव हि रूपंपरिमाण-पृथक्त्वदेशकालकृतपरत्वापरत्वादि चेन्द्रिययोग्यं सर्वं सहैव ज्ञायत इति, तदपि न तत्त्वान्तरपरम्, विशिष्टप्रतिसम्बन्धिमात्रपरमेव, वैशिष्ट्यस्य चास्मदुक्तप्रक्रिययाऽप्युपपत्तेः। उपादानमात्रस्य तत्त्वान्तरत्वप्रतिपादकत्वाभावात्। तथा हि तत्रैवमुक्तम्— "अन्धकारे स्थाणुपिशाचस्त्रीपुंसादि-

---

ही परत्व एवं अपरत्व का कारण है, तो अतिप्रसङ्ग दोष होगा; क्योंकि शास्त्र से विदित होता है कि चन्द्रमण्डल से नक्षत्रमण्डल बहुत दूर है। इससे सिद्ध होता है कि चन्द्र-मण्डल की अपेक्षा नक्षत्रमण्डल में संयुक्तसंयोग का भूयस्त्व है। इस भूयस्त्व को न जानने पर भी भूयस्त्व स्वरूपतः वहाँ विद्यमान ही है। स्वरूपतः विद्यमान इस भूयस्त्व से नक्षत्रमण्डल में परत्व उत्पन्न होना चाहिए। ऐसा क्यों नहीं होता ? यदि कहो कि चन्द्र एवं नक्षत्रमण्डल के मध्य में विद्यमान अन्तराल ज्ञात नहीं होता, अतः नक्षत्र-मण्डल में परत्व की उत्पत्ति एवं ज्ञान नहीं होता। तब तो आपके इस वाद को—कि स्वरूपतः विद्यमान भूयस्त्व ही परत्व का कारण है—छोड़ना होगा, तथा इस वाद को—कि इतर व्यावृत्त रूप में ज्ञात होने पर भूयस्त्व परत्व का कारण होगा—अप-नाना होगा। अपनाने पर हमारा कहा हुआ अन्योन्याश्रय दोष अवश्य उपस्थित होगा। श्रीविष्णुचित्त ने प्रमेयसंग्रह ग्रन्थ में यह साधते समय—कि सम्पूर्ण प्रत्यक्ष इतर व्यावृत्त वस्तु का ही ग्रहण करते हैं—यह जो कहा है कि दूर से वस्तु को देखते समय इतरव्यावृत्तिविशिष्ट वस्तु की प्रतीति कैसे होती है, वहाँ तो इतरव्या-वृत्तिशून्य पदार्थ ही गृहीत होता है। ऐसी बात नहीं है, दूर में भी हमारे सिद्धान्त का कुशल ही है, वहाँ भी इतरव्यावृत्तिविशिष्ट पदार्थ ही गृहीत होते हैं, दूर से वस्तु को देखते समय उस वस्तु का वह रूप—जो सूर्य, आकाश इत्यादि से भिन्न प्रतीत होता है, तथा परिमाण पृथक्त्व दिक्कालकृत परत्व एवं अपरत्व इत्यादि इन्द्रियग्राह्य सभी विशेषतायें साथ ही ज्ञात होती हैं। इस पंक्ति में श्रीविष्णुचित्त ने परत्व एवं अपरत्व का उल्लेख किया है। उस उल्लेख का यह तात्पर्य नहीं है कि परत्व एवं अपरत्व अतिरिक्त गुण हैं; किन्तु उस उल्लेख का इतना ही तात्पर्य है कि विशिष्ट पदार्थ ही प्रत्यक्ष में प्रतीत होता है। अस्मद्वर्णित प्रक्रिया के अनुसार अधिकाल्प दिक्काल सम्बन्ध-रूपी परत्वापरत्वों से विशिष्ट वस्तु के भान को लेकर भी वह ग्रन्थ उपपन्न हो जाता है। उल्लेखमात्र अतिरिक्त गुणत्व का प्रतिपादक नहीं हो सकता। तथा हि—उसी ग्रन्थ में आगे भी यह कहा गया है कि अन्धकार में "यह वृक्ष है अथवा पुरुष है", "यह स्त्री है अथवा पुरुष है"—इत्यादि जो संशय होते हैं, वे व्यावृत्तिसामान्य-विषयक सन्देह नहीं; किन्तु व्यावृत्त्यवान्तर-विषयक अर्थात् व्यावृत्तिविशेष-विषयक सन्देह

